# राष्ट्रीय दर्शन महासम्मेलन

विषय—भर्तृहरि एवं विटगिन्स्टाइन का भाषा दर्शन

एवम्

## उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद् का वार्षिक अधिवेशन

विषय—शिक्षा में मूल्यों का महत्त्व

दिनांक १६, १७, १८ मई १९८७




गुरुकुल पत्रिका

(शोधपत्र विशेषांक)

विश्वविद्यालय—अनुदान आयोग के सौजन्य से




सम्पादक एवं निदेशक :
जयदेव वेदालंकार

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार
१९८८

प्रधान—संरक्षक

प्रो. आर. सी. शर्मा

कुलपति

संरक्षक

प्रो० रामप्रसाद वेदालंकार

उपकुलपति

परामर्शदाता

डा० विष्णुदत्त राकेश

प्रोफेसर, हिन्दी विभाग

सहायक सम्पादक

डा० विजयपाल शास्त्री

प्रवक्ता, दर्शन विभाग

मूल्य : २५ रुपए वार्षिक

प्रकाशक

प्रो० वीरेन्द्र अरोड़ा, कुल-सचिव

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

अप्रैल १६८८

मुद्रक:– ओम प्रिन्टर्स एण्ड स्टेशनर्स, नीलखुदाना, ज्वालापुर (फोन : ३००)

# विषय सूची

# संस्कृत भाषा खण्ड



# आंग्ल भाषा खण्ड

# सम्पादकीय

जगतसृष्टा की रचना चातुरी का सबसे उत्कृष्ट उदाहरण है–मनुष्य। मनुष्य विधाता की –सबसे सुन्दर रचना है। "सुन्दर हैं विहग सुमन।

मानव तुम सबसे सुन्दर तम ॥"

कविवर पन्त की इन पंक्तियों में इसी चिरन्तन सत्य का उद्घाटन हुआ है। क्या आप जानते हैं कि मनुष्य की इस सुन्दरता का रहस्य क्या हैं? मनुष्य की सर्वोत्कृष्टता का कारण है वाक् तत्त्व। शब्दों के माध्यम से विचारों की अभिव्यक्ति की योग्यता केवल मनुष्य में ही है। पशु, पक्षी आदि योनियों में यह सामर्थ्य नहीं होती। इसीलिये मनुष्यों को प्रभु की उत्कृष्ट रचना माना जाता हैं।

वाक् तत्त्व बड़ी विलक्षण वस्तु है। समस्त इन्द्रियों में वाणी ही सर्वोत्तम इन्द्रिय है। हम जो कुछ कहते हैं और सोचते हैं वह सब शब्दों के माध्यम से ही सोचते हैं। पशु सोचते नहीं हैं क्योंकि वे शब्दों का प्रयोग नहीं मानते। इसी वाक् तत्त्व से जगत् के समस्त व्यवहार समस्त प्रक्रिया, समस्त भाषा और समस्त बोलियाँ विकसित हुई हैं। भर्तृहरि कहते हैं-—

अनादि निधनं ब्रह्म शब्द तत्त्वं यदक्षरम्।
विवर्ततेऽर्थ भावेन प्रक्रिया जगतोयत: ॥

अर्थात् शब्द ब्रह्म अनादि नित्य और अक्षर है। जगत् की प्रक्रिया इसी शब्द ब्रह्म का विवर्त है। महर्षि पतञ्जलि ने महाभाष्य में लिखा है—

"एकः शब्दः सम्यक्ज्ञातः सुष्ठ प्रयुक्तः
स्वर्गे लोके कामधुक् 'भवति"

अर्थात् यदि एक ही शब्द को अच्छी प्रकार जान लिया जाये और उसका सही प्रयोग किया जाये तो वह एक ही शब्द स्वर्ग लोक में कामनाओं का दोहन करने वाला होता है।

भवभूति ने भी "कामान् दुग्धे विप्रकर्ष—त्यलक्ष्मीम्" तथा "शुद्धाँ शान्तां सूनृता वाचमाहुः" कहकर वाक् तत्त्व की महिमा गायी है। यह शब्द या वाक् तत्त्व बहुत दुर्ज्ञेय है। उसका उचित प्रयोग करना जो लोग जानते हैं वे ही महर्षि और महापुरुष कहलाते हैं। ऋग्वेद में कहा गया है—

उत त्वः पश्यन्न ददर्श वाचं
उत त्वः श्रृण्वन्न श्रृणोत्येनाम्।
उतो त्वस्मै तन्वं विसस्रे
जायेव पत्य उशती सुवासा ॥

अर्थात् कुछ लोग तो वाणी को देखते हुए भी नहीं देखते और कुछ लोग इसे सुनते हुए भी नहीं सुनते। किन्तु कुछ ऐसे भी स्वनामधन्य पारदृश्वा महापुरुष होते हैं जिनके समक्ष वाणी अपने रहस्यों को उसी प्रकार उद्घाटित कर देती है जिस प्रकार एक सुवासिनी लाजवन्ती नारी अपने पति के सामने निज अंगों को उद्घाटित कर देती है।

यह वेद मन्त्र वाणी की रहस्यमयता पर प्रकाश डालता है कटु अशान्त और अशुद्ध वाणी राक्षसी कहलाती है और वही जब शुद्ध शान्त और सूनृता होती है तो देवी वाक् कहलाती है। यही देवी वाक् वेद ब्राह्मण आरण्यक उपनिषद् और षट् शास्त्रों के रूप में पुरातन ऋषियों के मुख से प्रकट हुई और यही वाक् पुनः भाषा और शिक्षा के रूप में लोक में अवतीर्ण हुई।

भाषा और शिक्षा के रूप में इसी वाक् तत्त्व पर विचार विनिमय करने के लिये हमने गतवर्ष १६, १७, एवं १८ मई ८७ को "राष्ट्रीय दर्शन महासम्मेलन" तथा उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद् का अधिवेशन आयोजित किया था। उसमें विभिन्न मनीषी विद्वान् प्रतिनिधियों ने भाषा और शिक्षा पर अपने शोधपत्र वाचित किये थे। किन्हीं अपरिहार्य कारणों से उनका प्रकाशन हम तत्काल नहीं कर पाये थे। सम्प्रति गुरुकुल पत्रिका के शोध विशेषांक के रूप में हम उन लेखों को प्रकाशित कर रहे हैं।

एक तरफ सीमित साधनों का अवरोध है और दूसरी ओर प्रबल है शोध पत्रों को अविकल रूप से छापने का लोभ। इस कशमकश में यदि कुछ अनभिलषित त्रुटि हमसे हो जाये तो हम क्षम्य हैं।



कुलसचिव एवं डॉ० जयदेव वेदालंकार निदेशक कान्फ्रैन्स,
मुख्य—अतिथि सोमनाथ मरवाह जी का अभिनन्दन करते हुये ।

राष्ट्रीय दर्शन महासम्मेलन और उत्तर-प्रदेश दर्शन परिषद् के आयोजन के लिये विश्वविद्यालय अनुदान आयोग ने हमको १०-१० हजार रुपये की राशि प्रदान की थी। एतदर्थ हम उनके प्रति आभार प्रदर्शित करते हैं। यदि यह सहातता हमको उपलब्ध न होती तो यह आयोजन कभी भी सम्भव न होता।

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के परिद्रष्टा श्री सोमनाथ जी मरवाह का भी मैं विशेष धन्यवाद करना चाहता हूं जिन्होंने राष्ट्रीय दर्शन महा-सम्मेलन का विधिवत् उद्‌घाटन करके हमेंउपकृत किया था।

दर्शन विभाग के समस्त अध्यापक, छात्र एवं वेद तथा विज्ञान महाविद्यालय के समस्त प्राध्यापकों का भी मैं हृदय से आभारी हूँ।

अन्त में मान्य कुलपति, कुलसचिव और उपकुलसचिव महोदय के प्रति भी अपना आभार प्रदर्शित करता हूँ जिनकी सहायता और सौजन्य से यह प्रकाशन का कार्य सम्पन्न हो सका।

जयदेव वेदालंकार

# आमुख

भाषा और शिक्षा राष्ट्ररूपी महाभवन के दो स्तम्भ हैं। इन्हीं दो स्तम्भों पर स्थित होकर किसी भी राष्ट्र के विकास का मार्ग प्रशस्त होता है। भाषा और शिक्षा की स्वायतत्ता राजनीतिक स्वायत्तता पर निर्भर करती है। सबल और सुशिक्षित राष्ट्रीय प्रशासन ही अपनी भाषा और शिक्षा के दृढ़ता से राष्ट्र के उत्थान में समायोजित कर सकता है। आज अपना देश स्वतन्त्र है अपना राजनीतिक प्रशासन है। फिर भी अपनी भाषा और शिक्षा को हम कोई निधारित रूप नहीं दे पाये इसका क्या कारण है, इस विषय पर गम्भीरता से विचार करने की आवश्यकता है। भाषा और शिक्षा में गिरावट को रोकने के लिये यदि प्रशासन कोई कदम नहीं उठाता तो अगले चरण में यह उत्तरदायित्व देश के दार्शनिक वर्ग ओर शिक्षा शास्त्र के विद्वानों पर ही आ पड़ता है।

शिक्षा में मूल्यों के महत्त्व पर भारतीय और पाश्चात्य दोनों ही विद्वानों ने विचार किया है। उसी विचार-परम्परा में स्वामी दयानन्द के विचार भी अनुशीलनीय हैं। स्वामी जी ने कहा था—" वे ही धन्यवादाह और कृतकृत्य हैं कि जो अपनी सन्तानों को ब्रह्मचर्य की उत्तम शिक्षा और विद्या से शरीर और आत्मा के पूर्ण बल को बढ़ायें। स्वामी जी के कथन पर यदि विचार किया जाये तो हम निष्कर्ष पर पहुंचेगे कि उत्तम शिक्षा वही है जिससे शारीरिक और आत्मिक गुणों का विकास हो। मेरी दृढ़ मान्यता है कि ऐसी उच्च शिक्षा का प्रचार गुरुकुलीय पद्धति के द्वारा ही हो सकता है।

सम्प्रति देश के अनेक विश्वविद्यालय शिक्षा के प्रचार एवं प्रसार में अहर्निश संलग्न हैं किन्तु सत्त्व एवं सदाचार प्रधान शिक्षा प्रदान करने में गुरुकुल संस्थाएँ ही सक्षम हैं।



कुलपति महोदय मुख्य—अतिथि श्री सोमनाथ मरवाह परिद्रष्टा विश्वविद्यालय का स्वा० माल्यार्पण द्वारा स्वागत करते हुये।

ग्राज देश के समक्ष निर्धनता, विषमता ग्रज्ञान, विघटन, उत्कोच भ्रष्टाचार ग्रादि का संकट विद्यमान है। इस विकट परिस्थिति में शिक्षा में उन्नत मूल्यों की पुन: स्थापना वास्तव में एक दुष्कर कार्य है। नैतिक मूल्यों का निरन्तर ह्रास हो रहा है नैतिक मूल्यों की अवमानना करने वाली शिक्षा को सच्ची शिक्षा नहीं कहा जा सकता। शिक्षा विदों पर ग्राज यह एक उत्तरदायित्व ग्रा पड़ा है कि शिक्षा के पुरातन मूल्यों की रक्षा करते हुए उसे ग्राज की आवश्यकताओं के ग्रनुरूप भी उपयोगी बनाना है।

ग्राज प्रत्येक मानव ग्रौर प्रत्येक नारी तनाव चिन्ता ग्रौर कुण्ठाग्रों से ग्रस्त है। धन सम्पन्न व्यक्ति मानसिक शान्ति की एक झलक पाने के लिये उत्सुक है। आफिस का कर्मचारी प्रतिदित बढ़ती ग्रावश्यकताग्रों की पूर्ति हेतु अर्थ के अभाव में तनाव ग्रस्त रहता है। एक ग्रहिणी महंगाई के कारण घर की आवश्यकताओं को पूर्ण नहीं कर पाती इसीलिये चिन्तित है। शिक्षा को उन सभी के लिये उपयोगी होता है। कुछ मूल्य भले ही समयानुसार परिवर्तित होते रहें किन्तु जो उसके शाश्वत मूल्य हैं ग्रौर जिनकी सार्थकता प्रत्येक युग में प्रत्येक नागरिक के लिये समान हैं वे मूल्य कभी नहीं बदलते। हमें उन्हीं मूल्यों की पुन: स्थापना करने का संकल्प लेना है। उनमें से कुछ शाश्वत मूल्य इस प्रकार हैं—

१– सा विद्या या विमुक्तये ।
२– विद्या ददाति विनयम् ।
३– विद्या विनय सम्पन्ने
ब्राह्मणे गवि हस्तिनि
शुनि चैव श्वपाके च
पण्डिताः समदर्शिनः ॥
४– समानी वः आकूतिः ।
५– संगच्छध्वं संवदध्वम् ।
६- तेन त्यक्तेन भुञ्जोथाः ।
७- ईशावास्य भिदंसर्वम् ।
८- वसुधैव कुटुम्बकम् ।
९– मित्रस्य चक्षुषा समीक्षाकहे ।
१०- सर्वे भवन्तु सुखिन । इत्यादि

आज प्रशासन देश में नयी शिक्षा नीति का प्रारम्भ करने जा रहा है। मेरा विचार है कि उस शिक्षा नीति में इस शाश्वत मूल्यों का समावेश अवश्य किया जाना चाहिये। युवा वर्ग की रचनात्मक शक्ति का लाभ उठाने के लिये शिक्षा को ध्येयोन्मुखी बनाये जाने की आवश्यकता है।

इस विश्वविद्यालय का दर्शन विभाग इस दिशा में समय-समय पर प्रयास करता रहता है। अतः वह धन्यवादार्ह है। गत वर्ष मई १९८७ में दर्शन विभाग के तत्त्वावधान में "भर्तृहरि एवं विटगिन्स्टाइन का भाषा दर्शन" इस विषय पर" राष्ट्रीय दर्शन महासम्मेलन" तथा "शिक्षा में मूल्यों का महत्त्व" इस विषय पर उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद् का सफल आयोजन किया था। उसमें प्रतिष्ठित विद्वान् प्रतिनिधियों ने अपने शोध पत्रों का वाचन किया था। गुरुकुल पत्रिका के इस अंक में उन्हीं शोध पत्रों का प्रकाशन किया जा रहा है। जिससे सभी पाठकजन उनका लाभ उठा सकें।

**रामप्रसाद वेदालंकार**
आचार्य एवं उपकुलपति
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय



मुख्यातिथि श्री सोमनाथ जी मरवाह कान्फ्रेन्स का उद्घाटन करते हुये।

# स्वागत भाषण

श्रद्धा के योग्य अध्यक्ष महोदय,

एवं इस शुभ अवसर पर एकत्रित सत्पुरुषों तथा विद्वज्जनों !

आज यह महान् पुण्य दिवस हैं कि हम सब नगाधिराज हिमगिरि के विपुल प्रांगण में सतत प्रवहमान पतित पावनी देवनदी गंगा के रमणीय तीर पर प्रतिष्ठित गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के दर्शन विभाग के तत्त्वावधान में समायोजित 'राष्ट्रीय दर्शन महासम्मेलन' एवं 'उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद्' में भाग लेने के लिये यहां समुपस्थित हुए हैं। इस संगोष्ठी के माध्यम से 'भर्तृहरि एवं विटगिन्स्टाइन का भाषा दर्शन' तथा शिक्षा में मूल्यों का महत्त्व' इन दो विषयों पर सम्मिलित विचारों के आदान-प्रदान का शुभावसर हम सबको प्राप्त होगा ।

उपर्युक्त दोनों विषयों पर विचार करने का सबसे उपयुक्त स्थान मेरी दृष्टि में गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय ही है। क्योंकि अमर बलिदान स्वामी श्रद्धानन्द ने जिस महान् लक्ष्य की उपलब्धि के लिये इस संस्था की स्थापना की थी, यह संगोष्ठी उसी दिशा में प्रयास करने जा रही है। यह देखकर महान् क्लेश होता है कि शिक्षा का जो लक्ष्य मानव और समाज का बहुआयामी विकास है, वह आज कहीं गुम होकर रह गया हैं। सर्वांगीण विकास की दिशा में भारत के शिक्षाविद् अहर्निश प्रयास रत होकर भी उस लक्ष्य को प्राप्त नहीं कर पा रहे हैं, यह निश्चित ही एक चिन्तनीय विषय है। शिक्षा में उदात्त मूल्यों का अभाव सा हो गया है। आज का स्नातक शिक्षित होकर स्वयम् को असहाय और परवश सा अनुभव करता है। वह समाज को कुछ दे सकने की स्थिति में न होकर समाज से ही कुछ प्राप्त करने की अपेक्षा रखता है। शिक्षा के वास्तविक लक्ष्य और उदात्त मूल्यों की पुनः स्थापना का दुष्कर कार्य एक दार्शनिक ही भली प्रकार कर सकता है, ऐसी मेरी निश्चित धारणा है।

वैज्ञानिक प्रगति ने मानव जाति को सुख और साधन से सम्पन्न तो बनाया है किन्तु ऐसा प्रतीत होता हैं जैसे मानव की मानवता और उसकी बौद्धिक पात्रनता का

विज्ञान ने हरण कर लिया है। यह शिक्षा में नैतिक मूल्यों का अभाव ही इसका प्रधान कारण है कि वैज्ञानिक ऐश्वर्य से सम्पन्न होकर भी मानव तनाव कुण्ठा और असन्तोष जैसे मानसिक रोगों से आक्रान्त है। ऋषियों के आदर्श कहानी की बातें होकर रह गये हैं। "मा भ्राता भ्रातरं द्विक्षत्" वसुधैव कुटुम्बकम्" "माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः" "समानी वः आकूतिः इत्यादि प्राचीन मान्यताओं का जैसे अब कोई महत्त्व ही नहीं रह गया है।

मैं आशा करता हूं कि इस सम्मेलन में उपस्थित समस्त दार्शनिक विद्वान् भाषा और शिक्षा की इन समस्याओं पर समवेत विचार करेंगे और कोई ऐसा सर्वग्राह्य समाधान खोजने में समर्थ हो सकेंगे जिससे यह भारत देश अपनी गरिमा को पुनः प्राप्त कर सके और विश्व का शीर्षमणि कहला सके।

भारत का गौरव और उसकी वास्तविक निधि दार्शनिक वर्ग ही है। समस्याओं का बेहतर समाधान एक सच्चा दार्शनिक ही खोज सकता है। मैं इस विश्वविद्यालय के दर्शन विभाग को हार्दिक बधाई देता हूं जिसने इस सम्मेलन का गुरुतद भार उठाने का साहस किया है।

दर्शन विभाग ने अध्यक्ष डा० जयदेव वेदालंकार और उनके विभागीय सहयोगी आपकी आवसीय सुविधा के लिये यथाशक्ति जो प्रयास कर रहे हैं उसके लिये उनका मैं हार्दिक धन्यवाद करता हूं।

इस संस्था में आप सबका स्वागत है। आपके आगमन से हमारा गौरव बढ़ा है। हमारे पास सीमित साधन है। आपके स्वागत में कुछ त्रुटियां रह जाना स्वाभाविक है। उदारमना आप सब विद्वान् लोग उन त्रुटियों पर ध्यान न देकर आप अपनी विचार चर्चा में निरत रहेंगे ऐसा मुझे विश्वास है। इस आयोजन की सफलता के लिये मैं कामना करता हूं, और आप सबका एक बार पुनः धन्यवाद करता हूं।

प्रो० आर० सी० शर्मा
कुलपति
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय



प्रो० आर० सी० शर्मा, कुलपति विश्वविद्यालय स्वागत भाषण देते हुये ।

# उद्घाटन

श्री कुलपति महोदय,

मनस्वी चिन्तन शील प्रतिनिधिगण

एवं समुपस्थित समस्त श्रोता समूह !

राष्ट्रीय दर्शन महासम्मेलन एवं उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद् जिसका आयोजन इस विश्वविद्यालय के दर्शन विभाग ने किया है, में भाषा एवं शिक्षा के मूल्यों पर विचार करने के लिये आप सब लोग दूर-दूर से यहाँ एकत्रित हुए हैं। इस पुण्य अवसर पर उद्घाटन भाषण देने के लिये और इस कान्फ्रेन्स का आरम्भ करने के लिये मुझे आमन्त्रित कर जो गौरव सम्मेलन के आयोजकों ने प्रदान किया हैं, उसके लिये मैं उनका धन्यवाद करता हूं।

"भर्तृहरि एवं विटगिन्स्टाइन का भाषा दर्शन" एक विशुद्ध दार्शनिक चिन्तन का विषय है। इस सन्दर्भ में मुझे केवल इतना ही कहना हैं कि प्राचीन भारत के मनस्वी विचारक एवं प्रख्यात व्याकरण शास्त्री भर्तृहरि ने भाषा की उत्पत्ति एवं विकास के सम्बन्ध में जो सिद्धान्त निर्धारित किये थे वे आज भी उतने ही पूर्ण हैं जितने पुरातन काल में थे। विश्व की वर्तमान समस्याओं में से एक समस्या भाषा की भी है। कोई भी भाषा विचाराभिव्यक्ति की एक माध्यम मात्र है। किन्तु आज भाषा का सम्बन्ध जाति और समाज के विभाजन से जुड़ गया है। सचमुच राष्ट्र को एकता के सूत्र में बांधने का एक सशक्त माध्यम भाषा ही होती है। अनेक भाषायें समाज और राष्ट्र को विखण्डित करती हैं। भारतेन्दु हरिश्चन्द्र ने कहा था—'निज भाषा उन्नति अ है सब उन्नति को मूल'। यह बात पूर्णतया सत्य है। भाषा की इस समस्या पर भी यदि आज आप चिन्तन करेंगे और कोई सटीक समाधान ढूढेंगे, तो यह वर्तमान सन्दर्भ में महान् उपादेयता होगी।

"शिक्षा में मूल्यों का महत्त्व" यह विषय आज के युग का सबसे अधिक उपयोगी विषय है। शिक्षा में प्राचीन मूल्यों की निरन्तर अवनति होती जा रही है। समाज के बहुआयामी विकास के लिये, आचरण की पावनता के लिये और हृदय की विशालता तथा भव्यता के लिये शिक्षा में उच्चतम मूल्यों का होना परम अनिवार्य है।

भारत की प्राचीन शिक्षा गुरुकुलों के माध्यम से बच्चों को दी जाती थी। शिक्षा की यह पद्धति ही वास्तविक उन्नति का करण था। जो शिक्षा मन, बचन और कर्म में पावनता सिखाती हैं।

सदाचार और सद्भावना को जन्म देती है वही सच्ची शिक्षा है। ऐसी शिक्षा देने के लिये ही स्वामी श्रद्धानन्द ने इस गुरुकुल की स्थापना की थी। यह बड़े सौभाग्य की बात है कि उसी गुरुकुल के प्राँगण में बैठकर आज फिर उसी शिक्षा के मूल्यों पर विचार करने के लिये आप सब विद्वान् लोग एकत्रित हुये हैं।

मैं आप सभी को ध्यान दिला देना चाहता हूं कि गुरुकुलीय शिक्षा का प्रयोजन बालक के सादा शाकाहारी भोजन, सादा रहन सहन, उच्चतम विचार तथा तप और त्याग से युक्त जीवन-यापन करना सिखाना है। हमारे ऋषियों ने मांसाहार को सर्वथा वर्जित सिद्ध किया है। सामिष भोजन से मानसिक वृत्तियां कलुषित होती हैं। मांसाहारी पुरुष सदाचारी हो ही नहीं सकता। इसीलिये आज शिक्षा में इस बात का आवश्यकता है कि वह बालक में सामिष भोजन के प्रति घृणा और शाकाहार में अभि-रूचि उत्पन्न करें।

सभ्यता संस्कृति और आध्यात्मिकता के क्षेत्र में भारत वर्ष विश्व का गुरू कहलाता था। संसार के अग्रजन्मा अपने-अपने चरित्र की शिक्षा लेने के लिये भारत की तरफ ही आगमन किया करते थे। और यहाँ के ऋषियों के चरणों में बैठकर शिक्षा ग्रहण किया करते थे। इसका कारण यही था कि यहां की शिक्षा में भव्य भावों का अभूतपूर्व संगम था। किन्तु दुर्भाग्य से उसी भारत में भाषा एक समस्या बनी हुई है। आजादी के चालीस वर्ष बाद भी हम देश की एक भाषा को स्थापना राष्ट्र भाषा के रूप में नहीं कर पाये हैं।

मुझे विश्वास हैं कि शिक्षा में मूल्यों के महत्त्व पर आप सब विद्वज्जन गम्भी-रता से विचार करेंगे और अपने निष्कर्षों से राष्ट्र को परिचित करायेंगे।

मैं राष्ट्रीय दर्शन महा सम्मेलन और उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद् के आयोजन का विधिवत् उद्घाटन करता हूं। इस सम्मेलन के आयोजकों को और समस्त प्रतिनिधियों का धन्यवाद करता हूं तथा इसकी सफलता हृदय से चाहता हूं।

सोमनाथ मरवाह
परिद्रष्टा
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय



कुलसचिव महोदय, स्वागत करते हुये।




वसंतराव पाटील

राज भवन, जयपुर

*Raj Bhawan, Jaipur*

राज्यपाल, राजस्थान
GOVERNOR OF RAJASTHAN


दिनांक अप्रैल १७, १९८७

# सन्देश

मुझे यह जानकर प्रसन्नता हुई कि गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय हरिद्वार के दर्शन विभाग के तत्वावधान में श्री भर्तृहरि और श्री विट्गेन-स्टाइन के दर्शन पर राष्ट्रीय सम्मेलन आयोजित किया जा रहा है तथा १६ से १८ मई ८७ तक हरिद्वार में ही उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद् का १२ वाँ अधिवेशन होगा।

भारतीय दर्शन शास्त्र ने अपनी मौलिकता से विश्व के सभी देशों को मानवता की सुख शान्ति का मार्ग दर्शाया है। इसमें अध्यात्मवाद की जो महत्ता हैं वह वस्तुतः अनुकरणीय है।

मैं इस राष्ट्रीय सम्मेलन तथा अधिवेशन की पूर्ण सफलता की कामना के साथ आशा करता हूं कि इस अवसर पर प्रकाश्य स्मारिका बहुत जनोप-योगी सिद्ध होगी।

**वसंतराव पाटील**

RAJ BHAVAN,PUNJAB,
CHANDIGARH-160019

DEPUTY SECRETARY TO GOVERNOR

S. S. RAY
GOVERNOR OF PUNJAB

# MESSAGE

The Governor of punjab is pleased to learn that the Department of Philosophy of the Gurukul Kangri University, Haridwar, is holding the 12th Session of the National Conference and the Uttar Pradesh Council of Philosophy from the 16th to the 28th of May, 1987 on the subject, 'The philosophy of Bhartrihari and Wittgenstein.'

The Governor sends his felicitations to the organisers and participants, and wishes the Conference all success.

( Amita Paul )
Deputy Secretary
to the Governor of Punjab,




No..............1378....../MOS(PNG)87
पैट्रोलियम एवं प्राकृतिक गैस राज्य मंत्री,
भारत
MINISTER OF STATE FOR PETROLEUM
& NATURAL GAS
INDIA

नई दिल्ली १३ अप्रैल, १९८७
New Delhi 19

## "संदेश"

मुझे यह जानकर हार्दिक प्रसन्नता हुई कि गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय दर्शन विभाग के तत्वावधान में राष्ट्रीय दर्शन महासम्मेलन "श्री भर्तृहरि और विट्गंनस्टाइन का दर्शन" एवं उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद् के बारहवें अधिवेशन का आयोजन कर रहे हैं।

इस कार्यक्रम की सफलता के लिए मैं शुभकामना करता हूं।

(ब्रह्म दत्त)

No. 585/PS/MOS (EC)/87




सहायक निजी सचिव
शिक्षा एवं संस्कृति राज्य मंत्री
मानव संसाधन विकास मंत्रालय
भारत सरकार
नई दिल्ली-११०००१
Private Secretary to The
Minister of State for Education & Culture
Ministry of Human Resource Development
Government of India
New Delhi-110001

**8 मई, 1987**

प्रिय महोदय,

शिक्षा एवं संस्कृति राज्य मंत्री महोदया को सम्बोधित गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के दर्शन विभाग द्वारा 16 मई से 18 मई, 1987 तक आयोजित राष्ट्रीय कांग्रेस एवं उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद् का 12 वां वार्षिक अधिवेशन के दिनांक 16 मई, 87 को प्रातः 11-00 बजे उद्घाटन हेतु उनकी सहमति के सम्बन्ध में आपका दिनांक 4-5-1987 का निमत्रण-पत्र प्राप्त हुआ। पूर्व निर्धारित कार्यक्रमों में व्यस्त होने के कारण इस अवसर पर मंत्री महोदया के लिए वहां आना संभव नहीं होगा। मन्त्री महोदया इस अवसर पर अपनी शुभकामनायें प्रेषित कर रही हैं।

सादर—

आपका
सुशील शर्मा

श्री आर० सी० शर्मा,
कुलपति,
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय,
हरिद्वार-249404

No. CMS-D-622




23 APRIL 1987

CHIEF MINISTER GUJRAT STATE
सचिवालय, गाँधीनगर

# सन्देश

मुझे यह जानकर बड़ी प्रसन्नता हुई कि गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय हरिद्वार के दर्शन विभाग के तत्वावधान में राष्ट्रीय दर्शन महा-सम्मेलन एवं उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद का बारहवाँ अधिवेशन दिनांक १६, १७ और १८ मई १९८७ को आयोजित हो रहा है।

मुझे विश्वास है कि उक्त अधिवेशन विद्यार्थियों, दार्शनिकों तथा दर्शन के अन्य जिज्ञासुओं के लिए अति उपयोगी सिद्ध होगा।

अधिवेशन की सफलता के लिए मैं हार्दिक शुभकामनाएँ प्रेषित करता हूँ।

**अमर सिंह चौधरी**

**डॉ० जयदेव वेदालंकार,**
अध्यक्ष, दर्शन विभाग
गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय,
हरिद्वार (उत्तर प्रदेश)

मुख्य मंत्री
बिहार

पटना

दिनांक……२६-४-८७
पत्र संख्या ३२० मु० मं० स०

## 'सन्देश'

मुझे यह जानकर प्रसन्नता हुई कि गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार के दर्शन विभाग के तत्वावधान में राष्ट्रीय दर्शन महासम्मेलन एवं उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद् का बारहवां अधिवेशन दिनांक १६, १७, और १८ मई, ८७ को होने जा रहा है जिसमें विद्वानों द्वारा दर्शन विषय पर विचार गोष्ठी एवं शोध पत्र भी समर्पित किये जायंगे, जिसका लाभ छात्रों के अतिरिक्त समाज के अन्य वर्गों को भी मिलेगा।

मैं इस समारोह की मंगल कामना करते हुए स्मारिका प्रकाशन की सफलता की कामना करता हूँ।

(विन्देश्वरी दूबे)

**डा० जयदेव वेदालंकार**
अध्यक्ष, दर्शन विभाग,
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

मध्य प्रदेश शासन
भोपाल, ४६२००४
२२ अप्रैल, ८७

मुख्य मन्त्री

## 'सन्देश'

मुझे यह जानकर प्रसन्नता हुई है कि गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय, के दर्शन विभाग के तत्वावधान में राष्ट्रीय दर्शन महासम्मेलन और उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद् के बारहवें अधिवेशन का आयोजन किया जा रहा है।

मुझे आशा है कि सम्मेलन में जीवन के उस सत्य का दिग्दर्शन कराने का प्रयास किया जाएगा जो समाज से विद्वेष और हिंसा की भावना को दूर करने में सहायक बनेगा।

अधिवेशन के सफल आयोजन के लिए शुभकामनाएं।

(मोती लाल वोरा)

D.O.No.................

SHARDA RANI

Education Minister,
Haryana, Chandigarh.
Date 16487

# सन्देश

मुझे यह जानकर बड़ा हर्ष हुआ कि गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, दर्शन विभाग दिनांक 16, 17 और 18 मई, 1987 को राष्ट्रीय महा सम्मेलन का आयोजन कर रहा है।

ऋषि मुनियों के देश भारत वर्ष में वेद, शास्त्र, उपनिषद् व दर्शन का अपना ही महत्व रहा है। इन वैदिक ग्रन्थों ने न केवल भारतीय समाज में बल्कि विश्व के कौने-कौने में भारतीय सभ्यता, संस्कार और शिष्टाचार की अमिट छाप छोड़ी है। भारतीय साधु-सन्तों ने दर्शन और उपनिषदों के ज्ञान से विश्व को आश्चर्यचकित कर दिया है। मुझे पूर्ण विश्वास है कि इस ओर आपकी संस्था द्वारा आयोजित यह पर्व भी अपनी महत्व पूर्ण भूमिका निभायेगा।

स्मारिका के प्रकाशन की सफलता की कामना करती हुई आयोजन पर अपनी शुभ इच्छा भेजती हूं।

शारदा रानी

Private Secretary To
आचार्य के० सच्चिदानन्द मूर्ति
उपाध्यक्ष
Professor K. SATCHIDANANDA MURTY
Vice Chairman

Phone : 331 8849
Grams : Unigrants
Telex : 3165913
विश्वविद्यालय अनुदान आयोग
बहादुर शाह जफर मार्ग
नई दिल्ली-११० ००२
University Grants Commission
Bahadur Shah Zafar Marg
New Delhi-110 002

No. F.1–28(5)/87(VCm) 8 May 1987

Dr. J.D. Vedaiankar
Director
National Conference
Philosophy of Bhartriahari
and Wittgenstein
Gurukul Kangri Vishwavidyalaya
Haridwar.

Dear Sir,

This has reference to your letter No. 291 dated 25.4.1987 addressed to Professor K. Satchidananda Murty, Vice - Chairman, UGC.

The Vice Chairman is glad that your Vishwavidyalaya is organising a conference on the Philosophies of Bhartrihari and Wittgenstein as well as on the Philosophies of Values.

He wishes the conference all success and extends his greetings to you and other members of the conference.

Yours faithfully,

(R.K. Sharma)

रमेश चन्द्र,
आयुक्त, मेरठ मंडल

आयुक्त निवास,
मेरठ

दिनाँक 11 मई, 1987

प्रिय,

आपका पत्र सं० बी०सी०/वी-5 Dt, 11-5-1987 प्राप्त हुआ जिससे गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय के दर्शन विभाग द्वारा दिनांक 16 मई से 18 मई, 1987 तक राष्ट्रीय कांफ्रेन्स एवं उत्तर प्रदेश दर्शन परिषद् के 12 वें अधिवेशन के आयोजन की जानकारी हुई। इस कांफ्रेन्स में मुझे आमन्त्रित किया गया है। जिसके लिए मैं आभारी हूं किन्तु मुझे खेद है कि कतिपय अपरिहार्य कारणों से मेरा इस अवसर पर उपस्थित होना सम्भव नहीं हो सकेगा।

आयोजन की सफलता के लिए हमारी हार्दिक शुभकामनाएं स्वीकार करें।

भवदीय,
(रमेश चन्द्र)

श्री आर० सी० शर्मा,
कुलपति,
गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय,
हरिद्वार-249404



राष्ट्रीय दर्शन महासम्मेलन के अवसर पर मान्य कुलपति, श्रीमति सरला शर्मा, कुलसचिव डा० वीरेन्द्र अरोड़ा और आचार्य श्री रामप्रसाद जी अन्य प्रतिनिधियों के साथ यज्ञ करते हुये ।

# आर्य समाज की संस्कृत साहित्य को देन

प्रो० भवानीलाल भारतीय

भारत के नवजागरण के आन्दोलनों में आर्यसमाज की स्थिति अपने समान धर्मा अन्य आन्दोलनों से पर्याप्त भिन्न है । ब्रह्मसमाज' थियोसोफी तथा रामकृष्ण मिशन आदि ने जहां अपने वैचारिक चिन्तन, कार्यप्रणाली आदि के लिये पश्चिम से बहुत कुछ वहां आर्यसमाज विशुद्ध रूप से भारतीय सभ्यता संस्कृति, भाषा तथा विचारधारा से जुड़ा रहा । यही कारण है कि आर्यसमाज ने प्राचीन संस्कृत साहित्य से प्रेरणा लेते हुए अपनी कार्य पद्धति का निर्धारण किया तथा प्रत्यक्ष एवं परोक्ष रूप में संस्कृत भाषा तथा उसके साहित्य को समुन्नत बनाने में योग दिया ।

सर्व प्रथम यदि हम आर्यसमाज के संस्थापक स्वामी दयानन्द के संस्कृत विषयक अवदान का ही विचार करें तो वह स्पष्ट होता है कि उनके द्वारा देववाणी का प्रचार ही नहीं हुआ किन्तु इस भाषा के साहित्य के निर्माण में भी उन्होंने महत्वपूर्ण भूमिका निभाई है । स्वामी दयानन्द की मातृभाषा गुजराती थी । हिन्दी का अभ्यास उन्होंने बहुत बाद में किया, जब कि उन्हें वह बताया गया कि बिना लोक भाषा को अपनाये, वे अपनी विचारधारा को अधिकाधिक जनता तक पहुचाने में समर्थ नहीं होंगे । स्वामी दयानन्द ने संस्कृत में जिस साहित्य का प्रणयन किया उसे निम्न प्रकार से वर्गीकृत किया जा सकता है—(१) वेद भाष्य भूमिका (२) खण्डन मण्डन के ग्रन्थ (३) वेदांग प्रकाश आदि व्याकरण ग्रन्थ । सर्व प्रथम उन्होंने ऋग्वेदादिभाष्य—भूमिका की रचना कर वेदार्थ के सम्बन्ध में अपने दृष्टिकोण को स्पष्ट किया । इस भूमिका में लगभग ५० प्रकरण है जिनमें स्वामी जी ने वेद के स्वरूप, उसकी इयत्ता वेद संज्ञा, वेद के विवेचनीय विषय तथा वेदार्थ प्रणाली जैसे विषयों

पर अपने विचार प्रमाण परस्पर प्रकट किये हैं। भूमिका की भाषा सरल, प्रांजल तथा प्रभाव पूर्ण है। स्वामी दयानन्द ने वेदों की चारों संहिताओं पर भाष्य रचना नहीं की। उनके द्वारा ऋग्वेद के के ५६४९ मन्त्रों तथा सम्पूर्ण यजुर्वेद पर भाष्य का हिन्दी अनुवाद पं० भीमसेन, पं० ज्वालादत्त तथा पं० दिनेशराम आदि साधारण कोटि के विद्वानों का किया हुआ है जो कहीं-कहीं मूल से विरूद्ध होने के कारण असंगत भी हो गया है। स्वामी दयानन्द ने सर्वप्रथम "भागवत् खण्डनम्" नामक अपना प्रथम ग्रन्थ संस्कृत में लिखा था। कालान्तर में उन्होंने सहजानन्द प्रवर्तित स्वामी नारायण मत तथा बल्लभाचार्य प्रतिपादित वैष्णव मत के खण्डन में संस्कृत में ग्रन्थ लिखे। शंकरवेदान्त के खण्डन में लिखा गया उनका वेदान्तिध्वान्तनिवारण भी संस्कृत का एक सुन्दर प्रकरण ग्रन्थ हैं। काशी शास्त्रार्थ का विवरण भी मौलिक रूप से संस्कृत में ही लिखा गया था। वेदांग प्रकाश की रचना संस्कृत भाषा के ज्ञान की दृष्टि से की गई। "संस्कृत वाक्य प्रवोध" जहां संस्कृत भाषा में वार्तालाप का अभ्यास करने में सहायता देता है। वहां उससे स्वामी जी की विचारधारा का भी ज्ञान अनायास ही हो जाता है।

स्वामी दयानन्द के दिवंगत होने के पश्चात् भी संस्कृत में साहित्य निर्माण की परम्परा आर्यसमाज में जारी रही। स्वामी जी द्वारा प्रवर्तित वेद भाष्य प्रणाली का ही अनुसरण करते हुए कहा—महोपाध्याय पं० आर्यमुनि, पं० शिवशंकर शर्मा, स्वामी ब्रह्ममुनि तथा पं० जयदेव शर्मा विद्यालंकार ने ऋग्वेद के भाष्य (अंशतः और पूर्णतः) लिखे वहां तुलसीराम स्वामी, पं० वीरेन्द्र शास्त्री, पं० वैद्यनाथ शास्त्री आदि विद्वानों ने सामवेद के भाष्यों की रचना की। यजुर्वेद पर तो अनेक विद्वानों ने भिन्न-भिन्न भाष्य लिखे। अथर्ववेद पर सर्वांगीण भाष्य त्रिवेदी उपाधिधारी पं० क्षेमकरणदास ने लिखा। वेदांगों पर अनेक प्रकार के ग्रन्थ लिखे गये। मौलिक ग्रन्थ की टीकायें, व्याख्यायें तथा विवेचनाएं प्रस्तुत की गई तथा स्वतन्त्र ग्रन्थों का भी प्रणयन हुआ। निरुक्त पर पं० राजाराम, पं० भगवतदत्त, पं० चन्द्रमणि विद्यालंकार तथा आचार्य विश्वेश्वर ने परिश्रम से पूर्ण टीकायें लिखीं। कल्प सूत्रों पर अधिक कार्य नहीं हुआ। तथापि पं० भीमसेन शर्मा ने कुछ गृह्यसूत्रों का अनुवाद किया। इधर पं० युधिष्ठिर मीमांसक की देखरेख में कतिपय श्रौतसूत्र का सम्पादन कार्य हुआ है। स्वामी

सत्यप्रकाश ने शुल्ब सूत्रों का सम्पादन किया है। व्याकरण के अन्तर्गत अष्टाध्यायी एवं महाभाष्य की टीकायें लिखी गई तथा अन्य ग्रन्थों की व्याख्या एवं विवेचना को लेकर भी ग्रन्थ लिखे गये। संस्कृत भाषा के शिक्षण के लिये अनेक छोटे बड़े ग्रन्थों की रचना हुई। पं० ब्रह्मदत्त जिज्ञासु ने अष्टाध्यायी पद्धति से संस्कृत सीखने की अनुभूत सरलतम विधि का आविष्कार किया तथा एतद्-विषयक ग्रन्थ भी लिखा।

संस्कृत साहित्य में सांख्य, योग, न्याय, वैशेषिक, वेदान्त तथा मीमांसा को वैदिक एवं आस्तिक दर्शनों की संज्ञा दी गई है। आर्यसमाज के विद्वानों ने इन दर्शनों पर अनेक मौलिक तथा टीका आदि ग्रन्थ लिखकर संस्कृत के दार्शनिक साहित्य की अभिवृद्धि की है। पं० तुलसीराम स्वामी, स्वामी दर्शनानन्द, पं० आर्यमुनि, पं० राजाराम आदि ने षड्दर्शन के मूल सूत्रों पर अपनी टीकायें प्रस्तुत की है। दर्शनानन्द जी की उर्दू व्याख्याओं ने संस्कृत के दर्शन वाङ्मय को उर्दू भाषियों तक पहुंचाया। सांख्य-दर्शन के इतिहास को लिखकर पं० उदयवीर शास्त्री ने इस दर्शन के अध्ययन में एक नवीन आयाम उपस्थित किया। इसी प्रकार वेदान्त-दर्शन का इतिहास लिखकर उन्होंने वेदान्त दर्शन पर भाष्य लिखने वाले आद्य शंकराचार्य का काल निरूपण करने में कुछ महत्वपूर्ण स्रोतों का उपयोग किया। मीमांसा दर्शन पर आर्य-समाज के विद्वानों का लेखन मात्रा की दृष्टि से तो नहीं, किन्तु गुणवत्ता की दृष्टि से प्रशंसनीय है। पं० आर्यमुनि ने मीमांसा पर भाष्य लिखा, भयाशंकर शर्मा का मीमांसा भाष्य गुजराती भाषा में है। पं० युधिष्ठिर मीमांसक ने शाबर भाष्य सहित मीमांसक दर्शन की सुगम व्याख्या प्रस्तुत की है। दर्शनों पर मौलिक ग्रन्थ भी लिखे गये हैं। पं० जयदत्त शास्त्री ने सिद्धान्त-शतक लिखकर वैदिक दर्शन को श्लोकवद्ध किया है। पं० लक्ष्मीदत्त दीक्षित के "अनादितत्वदर्शन तथा तत्वमसि" जैसे ग्रन्थों में सूत्र शैली का महत्वपूर्ण प्रयोग मिलता है। वे प्रथम अपने कथन को मौलिक सूत्र के रूप में उपस्थित करते हैं, तदन्तर उसकी विस्तृत व्याख्या स्वयं ही प्रस्तुत करते हैं।

रामायण महाभारतादि आर्ष काव्यों और प्रामाणिक इतिहास ग्रन्थों की टीका, व्याख्या एवं विवेचना लिखने में भी आर्य विद्वानों ने प्रभूत परिश्रम किया है। पं० राजाराम "पं० आर्यमुनि" पं० चन्द्रमणि आदि ने रामायण की व्याख्यायें

लिखी तथा उनके संक्षिप्त सम्पादित संस्करण प्रस्तुत किया । वाल्मीकीय रामायण के अनुपम विद्वान् अखिलानन्द ब्रह्मचारी ने युद्धकाण्ड को छोड़कर इस ग्रन्थ पर प्रामणिक टीका लिखी जो रामलाल कपूर ट्रस्ट द्वारा प्रकाशित हुई है । स्वामी जगदीश्वरानन्द ने रामायण तथा महाभारत के सम्पादित संक्षिप्त संस्करण विस्तृत आलोचनात्मक भूमिका के साथ प्रकाशित किये हैं। महाभारत के ही पृथक् अंश रूप भगवद्गीता, विदुर नीति आदि भी आर्यसमाज में सम्मानित हैं। अनेक विद्वानों ने इनकी व्याख्या एवं विवेचना की है पं० भीमसेन शास्त्री ने संस्कृत में गीता का भाष्य लिखा । स्वामी आत्मानन्द को वैदिक गीता प्रक्षिप्त श्लोकों को छोड़ कर संगृहीत की गई है। इन पंक्तियों के लेखक द्वारा सम्पादित आर्ष गीता में गीता की ऐतिहासिकता, गीता की पृष्ठभूमि तथा गीता में प्रतिपादित विषयों की सम्यक् विवेचना की गई है। इसी प्रकार चाणक्य नीति शुक्रनीति पंचतंत्र. हितोपदेश, भर्तृहरि शतक आदि नीति ग्रन्थों की टीकायें व्याख्यायें तथा उनके आलोचनात्मक संस्करण प्रस्तुत करने में आर्यसमाजी विद्वानों ने पर्याप्त श्रम किया है। इस विवेचन से यह स्पष्ट हो जाता है कि संस्कृत के शास्त्रीय साहित्य की अभिवृद्धि संरक्षण, संवर्धन तथा प्रचार में आर्य विद्वानों का योगदान प्रशंसनीय रहा है।

अब तक हमने लौकिक साहित्य से भिन्न शास्त्रीय साहित्य का विचार किया था। साहित्य शास्त्र में काव्य तथा साहित्य का अनेकत्र पर्यायवाची शब्दों के रूप में प्रयुक्त किया है। रसात्मक वाक्य को ही काव्य को ही काव्य की संज्ञा दी गई है। सामान्य कथन से भिन्न व्यंजना एवं ध्वनि संयुक्त वाक्य ही काव्य के क्षेत्र में परिगणित होते हैं । आर्यसमाज में संस्कृत के ऐसे कवियों का बाहुल्य है जिन्होंने महाकाव्य, खण्डकाव्य तथा मुक्तक काव्य के क्षेत्रों में रस पूर्ण कृतियों की रचना की है । महाकवि अखिलानन्द शर्मा, पं० मेधाव्रताचार्य तथा पं० दिलीपदत्त शर्मा ने स्वामी दयानन्द के जीवन एवं व्यक्तित्व को आधार बना कर महाकाव्यों का प्रणयन किया । गंगाप्रसाद उपाध्याय का आर्योदय काव्य, पं० धर्मदेव विद्यामार्तण्ड प्रणीत महापुरुष-कीर्तनम् तथा महिलामविकीर्तनम् रसात्मक—साहित्य के सफल उदाहरण हैं। दयानन्द लहरी, यतीन्द्रशतकन् "महात्ममणिमंजूषा गुरु कुलशतक, ब्रह्म वर्यशतक, अभिनव काव्यम् जगज्ज्योति, विरजानन्द चरितम् आदि संस्कृत काव्य आर्यसमाज के



समारोह के मान्य अध्यक्ष डॉ० सन्तोष कुमार प्रोफेसर
दर्शन शास्त्र दिल्ली विश्वविद्यालय, अध्यक्षीय
भाषण प्रस्तुत करते हुये।

संस्कृत कवियों की काव्य सृष्टि को प्रमाणित करते हैं । पं अखिलानन्द ने स्वामी दयानन्द रचित आर्योद्देश्य रत्नमाला तथा आर्यसमाज के नियमों का काव्यानुवाद किया है। स्वामी जी के आद्य शिष्य पं० ज्वालादत्त शर्मा कृत "दर्शनियम शिखरिणी" एक उत्कृष्ट काव्य कृति है । जोधपुर निवासी पं० देवीचन्द्र शास्त्री रचित अभिनव महिम्न पुष्पदन्ताचार्य कृत शिव महिम्न की शैली में लिखा गया है ।

काव्य की ही भांति गद्य लेखन में भी आर्यसमाज के संस्कृत कवियों ने नूतन उपलब्धियां अर्जित की है । मेधाव्रताचार्य में "कुमदिनीचन्द्र" उपन्यास लिख कर संस्कृत में इस नवीन गद्य का सूत्रपात किया । आनन्दवर्धन विद्यालंकार का उपन्यास "कुसुम लक्ष्मी" आधुनिक सामाजिक परिवेश की पृष्ठभूमि को लेकर लिखा गया है । आचार्य विद्या निधि शास्त्री ने महर्षि दयानन्द चरितम्" लिखकर संस्कृत के समास प्रधान कादम्बरी शैली के गद्य का उत्कृष्ट उदाहरण प्रस्तुत किया है । संस्कृत में निबन्ध लिखने के प्रयोग तो अनेक प्रकार से हुए हैं। शास्त्रीय विषयों से सम्बन्धित निबन्धों के अतिरिक्त लौकिक, सामाजिक विषयों की विवेचना से युक्त निबन्धों की संख्या भी पर्याप्त है। पं० युधिष्ठर मीमांसक के शास्त्रीय निबन्ध महत्वपूर्ण हैं। संस्कृत में शास्त्रीय करने की प्रणाली का पुनरूज्जीवित कर आर्यसमाज ने संस्कृत को व्यवहारोपयोगी भाषा बताया है। कालान्तर में इन संस्कृत शास्त्रार्थों को पुस्तकाकार भी प्रकाशित किया गया है। इन ग्रन्थों में व्यंग्य, विनोद, कटूक्ति, दृष्टान्त, आभाणक आदि के प्रयोगों से इनकी रोचकता की वृद्धि हुई है । गद्य के प्रचार में पत्र–पत्रिकाओं का योगदान महत्वपूर्ण होता है। आर्यसमाज ने भारतोदय, गुरुकुल पत्रिका, आदि पत्रिकाओं का प्रकाशन कर संस्कृत पत्रकारिता को एक नवीन दिशा प्रदान की है। गुरुकुलों के मुख पत्रों के रूप में प्रकाशित इन पत्रिकाओं से संस्कृत भाषा का अपूर्व प्रचार हुआ है।

संस्कृत में सर्जनात्मक मौलिक साहित्य लिखने के साथ-साथ आर्यसमाज ने प्राचीन साहित्य के अनुसंधान, शोध तथा सम्पादन के क्षेत्र में भी उल्लेखनीय कार्य किया है। डी० ए० वी० कालेज लाहौर का अनुसंधान विभाग तथा उसके संचालक पं० भगवद्दत्त ने इस क्षेत्र में प्रथम दिशा निर्देश किया । तत्पश्चात् विश्वेश्वरानन्द वैदिक संस्थान, विरजानन्द वैदिक संथान, रामलाल कपूर ट्रस्ट आदि संस्थाओं के

माध्यम से भी संस्कृत के शोध कार्य को नवीन दिशा मिली। इधर पंजाब तथा कुरूक्षेत्र विश्वविद्यालयों में दयानन्द शोध पीठों की स्थापना के द्वारा वैज्ञानिक अनुसंधाम के नवीन क्षेत्र खुले हैं । कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालय की दयानन्द शोध पीठ के भूतपूर्व अध्यक्ष डा० श्रीनिवास शास्त्री तथा पंजाब विश्वविद्यालय के दयानन्द अनुसंधान विभाग के भूतपूर्व अध्यक्ष प्रो० रामनाथ वेदालंकार ने स्वामी दयानन्द के वेदविषयक विचार पर मौलिक ग्रन्थों का निर्माण किया है। इन पंक्तियों के लेखक ने दयानन्द साहित्य की सम्पूर्ण सूची प्रस्तुत करने के अतिरिक्त स्वामी दयानन्द कृत चतुर्वेद विषय सूची तथा स्वामी दयानन्द प्रणीत ऋग्वेद के कुछ प्रारम्भिक मंत्रों के विशद भाष्य का सम्पादन किया है। व्यक्तिगत रूप से शोध करने वालों में पं० युधिष्ठिर मीमांसक, स्वामी ब्रह्ममुनि आदि के नाम उल्लेखनीय हैं। प्रो० बी० राघवन ने साम्प्रतिक काल के संस्कृत साहित्य का अनुशीलन करते हुए ठीक ही लिखा था कि नये आन्दोलनों में आर्य समाज का संस्कृत साहित्य के पुनरूत्थान से घनिष्ठ सम्बन्ध रहा है।

प्रोफेसर तथा अध्यक्ष<br>
दयानन्दशोध पीठ,<br>
पंजाब विश्वविद्यालय, चण्डीगढ

---

सूचना—

किन्ही कारणों से गुरुपत्रिका का प्रकाशन जौलाई ८७ से मार्च ८८ तक बन्द रहा है। इसका हमें खेद है। सदस्यों का शुल्क उससे आगे के अंको के सुरक्षित रहेगा।

—सम्पादक

# प्राचीन भारत में शिक्षा का आदर्श

डॉ० कृष्णा गुप्ता

शिक्षा का उद्गम ऐवं विकास ही किसी राष्ट्र की संस्कृति एवं इतिहास का प्रमुख साधन है। यह एक ऐसा प्रदीप है जिसके आधार पर अतीत के तथ्यों को प्रकाशित किया जा सकता है। इस दृष्टि से प्रत्येक मनीषी एवं विचारक को उसके देश की शिक्षा का ज्ञान होना परम आवश्यक है क्योंकि प्रत्येक देश का इतिहास उसकी शिक्षा संस्थाओं में प्रतिबिम्बित होता है। इस तथ्य का निरूपण भारतीय शिक्षा में पूर्णरूपेण हुआ है। यहाँ के आदर्श एवं गौरव मयी राष्ट्रीय संस्कृति का वास्तविक दर्शन यहाँ की शिक्षा में होता है।

भारतवर्ष प्राचीन काल से ही ज्ञान एवं विज्ञान का प्रेमी रहा है। ',ब्रह्मणोऽस्य मुखमासीत्'' के अनुसार इस देश में प्रमुख 'ब्राह्मण अर्थात् दार्शनिक और वैज्ञानिक ही रहे हैं। धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष-इन चारों पुरुषार्थों के सम्बन्ध में यहाँ के विद्वानों ने इतनी गवेषणा की है और इतने श्रेष्ठ ग्रन्थों की रचना की है, जिससे सारा संसार उनके सामने नतमस्तक है। अतीत इस बात का साक्षी है कि भारतीय सभ्यता और संस्कृति ने अपने आध्यात्मिक स्वरूप को अचल रखते हुये देश को गौरवान्वित किया है। यहाँ के आदर्श और गौरवमयी संस्कृति की आत्मा का दर्शन यहाँ की शिक्षा में होता है। हमारे पूर्वजों की शिक्षा रही है—''ज्ञान जहाँ से मिले वहाँ से प्राप्त करों और युक्तियुक, न्याययुक्त और ज्ञानवर्धक शिक्षा को ग्रहण करो।''

अथर्ववेद के अनुसार शिक्षा एवं ज्ञान से चक्षु, प्राण और प्रजा पाने की विशेषता है—

यो वै तां ब्राह्मणो वेदामृतेनावृतां पुरम्।

तस्मै ब्रह्म च ब्राह्मश्च चक्षुः प्राणं प्रजां ददुः॥

(१०।१।२९)

उपनिषदों में तो ब्रह्मज्ञान का सर्वाधिक महत्व रहा। ब्रह्मज्ञान के द्वारा स्वयं ब्रह्म बनना, अपने कुल की, ब्रह्मज्ञता की प्रतिष्ठा करना, शोक को पार करना, पाप रहित होना, अमरता तथा गुहा-ग्रन्थि से मुक्ति पाना सम्भव माना गया है (मु० उ० ३।२।९) । अध्ययन और ब्रह्मचर्य को धर्म का प्रमुख अंग माना है है (छा० १।२३।१) ।

मनु ने ब्राह्मण समाज की प्रतिष्ठा का आधार ज्ञान को ही बतलाया है। उनके अनुसार वही ब्राह्मण ज्येष्ठ है जो सबसे अधिक ज्ञानी है। अशिक्षित ब्राह्मण काठ के हाथी के सदृश अपने नाम को सार्थक नहीं करता है (मनु० २।१३५-६) ।

पुराणों में वेदों का ज्ञान एवं अध्ययन महत्वपूर्ण माना गया। इनका अध्ययन उतना ही महत्वपूर्ण माना गया है जितना वस्त्रों को धारण करना। वेद मानवता के लिये परिधान सदृश है—

ज्ञानमेव वरं ब्रह्म ज्ञानं बन्धाय चेष्टते ।
ज्ञानात्मकमिदं विश्वं न ज्ञानाद्विद्यते परम ।।
(वि०पु० २।६।४९)

इन प्रकार प्राचीन भारत में ज्ञान को मनुष्य का जीवन प्रदान करने वाला माना गया है और इसी के द्वारा ब्रह्मत्व प्राप्त होता है। प्राचीन भारत में शिक्षा में आदर्श से तात्पर्य जीवन के नैगिक धरातल से एक सांस्कृतिक धरातल को प्राप्त करना रहा है। इस साँस्कृतिक धरातल की भूमि के निमित्त अनेक शैक्षणिक संस्कारों का जन्म हुआ। यथा विद्यारम्भ उपनयन वेदारम्भ आदि। इन सभी शैक्षणिक संस्कारों का उद्देश्य, शिक्षा के उद्देश्य और आदर्शों को प्राप्त करना था। गुरुकुल में बालक अपनी शिक्षा प्रारम्भ करता था और शिक्षा समाप्त होने तक गुरु के समीप ही रहता था। इसके दो उद्देश्य थे—ज्ञान प्राप्त करना एवं सच्चरित्रता की भावना को जागृत करना। इस पद्धति का आयोजन इस प्रकार का था कि जीवन के प्रति छात्र का दृष्टिकोण व्यापक हो जाये उसमें ज्ञान की ज्योति जागे, उसकी बुद्धि प्रवर हो और उसके व्यक्तित्व के निकास द्वारा उसमें चरित्र बल की स्थापना हो। उसमें संस्कृति तथा ज्ञान के प्रति श्रद्धा की भावना और परिवार, समाज, पूर्वजों तथा सांस्कृतिक परम्पराओं के प्रति अपने दायित्वों को सफलता-पूर्वक करने की इच्छा उत्पन्न होती




आचार्य रामप्रसाद वेदालंकार प्रोवाइसचान्सलर विश्वविद्यालय,
उद्बोधन देते हुये ।

थी। इस पद्धति में धर्म-दीक्षा को प्रमुख स्थान प्राप्त था परन्तु ज्ञान और साहित्य की अनन्त शाखाओं के महत्व को भी भुलाया नहीं जाता था। विद्यार्थी एक प्रकार की नियमित दिनचर्या व्यतीत करता था, जिससे उसका आचरण अनुशासन एवं शीलयुक्त होता था। अतः एक विशेष प्रकार के साये में ढाला हुआ विद्यार्थी ही वास्तविक विद्या का अधिकारी होता था। उसका व्यक्तित्व पूर्व रूप से निखर जाता था।

गुरु से आशा की जाती थी कि उसमें सर्वोच्च नैतिकता तथा आध्यात्मिक योग्यतायें हो। उसमें आवश्यक रूप से समष्टि के बोध पर आधारित ऐसा दृढ़ विश्वास होना चाहिये जिसके द्वारा वह अपने शिष्यों में ज्ञान की ज्योति जागृत करें और उससे आशा की जाती थी कि वह सत्य को बिना कोई चीज को न छुपाये बिलकुल उसी ढंग से प्रस्तुत करें जैसे कि वह उसे देखता है। उन दिनों प्रायः प्रत्येक आचार्य की यही कामना रहती थी कि उसका शिष्य विद्वान बन कर सुयश प्राप्त करें और आचार्य बनकर शिष्यों को पढ़ायें। इससे शिष्य परम्परा से ज्ञान अमर रहेगा। विद्यार्थी को अपनाने से पूर्व आचार्य उसके शील और चरित्र की परीक्षा लेते थे। पिप्पलाद ने कौसल्य को प्राण विद्या की शिक्षा के योग्य इसी कारण माना था कि वह ब्रह्मनिष्ठ था। कौषीतकि ब्राह्मणोपनिषद् (१।१) के अनुसार मान (अभिमान) का न होना विद्या प्राप्त करने के लिये सर्वोच्च गुण था।

गुरु वशिष्ठ ने रामचन्द्र को ज्ञान एवं विज्ञान के सम्बन्ध में नीति दर्शाते हुये कहा है कि न्याय के भक्त (सत्य के पुजारी) को शास्त्र की युक्तियुक्त बात को ही स्वीकार करना चाहिये। ज्ञान की वृद्धि करने वाले शास्त्र का ही अध्ययन करना चाहिये, चाहे वह किसी साधारण मनुष्य का ही बनाया हुआ हो और जो शास्त्र इसके विरुद्ध लक्षणों वाला हो (अर्थात् युक्ति रहित और अज्ञान वर्धक हो) उसको तृण के समान फेक दे, चाहे वह किसी ऋषि का ही बनाया हुआ क्यों न हो—

युक्तियुक्तमुपादेय वचनं बालकादपि ।
अन्यन्तृण मिव त्याज्य मप्युक्तं पद्मजन्मना ।।
योऽस्मात्तातस्य कूपोऽयं मिति कौयं पिवत्यपः ।
त्यक्त्वा गाङ्गं पुरू स्थंतं कोनाशास्त्यतिरागिणम् ।।
अपि पौरूषमादेयं शास्त्रं चेद्युक्ति बोधकम् ।
अन्यत्वार्षमपि त्याज्यं भाव्यं न्याय्यैक सेविना ।।
(योग वसिष्ठ २।१८।३, ४, २)

प्राचीनकाल में शिक्षा का क्षेत्र विस्तृत एवं बहुमुखी था । यह सभी प्रकार की लौकिक सम्पदा एवं पारलौकिक आनन्द का आधार थी । विद्यार्थी अपनी वैयक्तिक चेतनाओं को जागरित तथा अपने व्यक्तित्व का विकास करके आध्यात्मिक अभ्युदय के लिये प्रवृत्त होता था । ऐसे विद्यार्थी के लिये आधिभौतिक ऐश्वर्य की मनोहारिता बहुत अधिक स्मरणीय नहीं होती थी । दिग्वजयी राजा भी उसकी चरण रज पाकर अपने को धन्य मानता था ।

इस प्रकार प्राचीनकाल में शिक्षा के आदर्श मूल रूप में व्यवहारिक एवं ठोस सिद्धान्तों पर आधारित थे । इस समय विद्याध्ययन केवल गौणरूप से धन कमाने के लिये था । सुसंस्कृत छात्र ही सच्चे अर्थों में विद्यार्थी बनते थे एवं समाज के लिये उपयोगी नागरिक होते थे । उनका जीवन विनय, शील एवं संयम आदि गुणों से परिपूर्ण होता था । उनका चित्र स्वाध्याय में एकाग्र रहता था । इससे इन्द्रियों में संयम होता था । उसकी प्रज्ञा बढ जाती थी । उसे लौकिक यश की प्राप्ति होती थी और बह लोक को अभ्युदय की ओर लगा देता था । ज्ञान के द्वारा वह अमरत्व को प्राप्त करता था और कर्म के द्वारा भौतिक समृद्धि को । उपासक के द्वारा कामना की गयी है कि परमात्मा उसे असत् से सत्. तम से ज्योति एवं मृत्यु से अमरत्व की ओर ले चले—

असतो मा सद्गमय ।
तमसो मा ज्योतिर्गमय ।
मृत्योर्मा अमृतं गमय ।

संक्षेप में प्राचीन शिक्षण पद्धति ने आचरण के कुछ निश्चित मानदण्ड तथा विचारधारायें निर्धारित की, इसने विद्यार्थियों के व्यक्तित्व को निखारने और उनमें सच्चरित्रता की भावना जागृत करने का प्रयास किया । इसने सत्य, ईमानदारी तथा धर्मनिष्ठता की भावना उत्पन्न की यह धर्म तथा पवित्र आचरण, दर्शन तथा संस्कृति की संरक्षक थी । देश के जनसाधारण में और विदेशों के विद्वानों में संस्कृति का प्रसार करने का श्रेय इसी को है । इसकी कुछ विशिष्टिताओं का जैसे शिक्षक और छात्र के बीच वैयक्तिक सम्बन्ध और नैतिकता पर बल आदि का हम आज भी बदली हुई परिस्थितियों में भी सफलता पूर्वक अनुसरण करके लाभ उठा सकते हैं । इसका सबसे महान योगदान उन साँस्कृतिक मानदण्डों में निहित है जिन्हें उसने जन्म दिया तथा प्रसारित किया । वे मानदण्ड जो आज भी बदली हुई स्थिति में भी सार्थक हैं ।

भारत-भूमि पर सहस्रों वर्ष पूर्व विचरते हुये हमारे गुरुजनों ने पूर्वोक्त आदर्शों से भी ऊँचा एक और आदर्श 'सर्वजन हिताय' का रखा था, जिसको आज भी हम अपना आदर्श बना कर अग्रसर हो सकते हैं—

सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे भवन्तु निरामयाः ।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद्दुःख भाग्भवेत् ॥
सर्वस्तरतु दुर्गाणि सर्वो भद्राणि सर्वत्र नन्दतु ॥
सर्वः सद्बुद्धिमाप्नोतु सर्वः सर्वत्र नन्दतु ॥
दुर्जनः सज्जनो भूयात् सज्जनः शान्तिमाप्नुयात् ।
शान्तो मुच्येत बन्धेभ्यो मुक्तश्चान्यान् विमोचयेत् ॥



हमारी संस्कृति के ये मानदण्ड, जिनकी रचना और विकास में प्राचीन भारत की शिक्षण पद्धति ने प्रमुख और महत्वपूर्ण भूमिका का निर्वाह किया है हमारे अतीत की महान् धरोहर है ।

ज्ञान की उपर्युक्त प्रतिष्ठा को शाश्वत मूल्य प्रदान करने की आवश्यकता बताते हुये विवेकानन्द ने कहा है—

"Unselfish and qenuiue zeal for scholarship and honest earnest thought must again become dominant in the life as our countrymen, if they are even to rise to occupy among nations a rank worthy as their own historic past"

(Complete work vol IV P. 220)

डॉ० कृष्णा गुप्ता
नगरिया सदन
खूबी की बजरिया
ग्वालियर (म० प्र०)
४७४००६

# राष्ट्रीय एकता और ऋषि दयानन्द

स्वामी वेदमुनि परिव्राजक
अध्यक्ष—वैदिक संस्थान,
नजीबाबाद (उ० प्र०)

बात सन् १९६१ के जनवरी मास की है जबकि मुझे अधिकतर महर्षि दयानन्द की शिक्षा स्थली मथुरा नगरी के विरजानन्द वैदिक साधना आश्रम में रहने का सुयोग प्राप्त हुआ। आश्रम से एक मील की दूरी पर मथुरा-वृन्दावन मार्ग पर भारत के सुप्रसिद्ध उद्योगपति बिरला परिवार द्वारा निर्मित "आर्य (हिन्दू) धर्म सेवा संघ" के संरक्षण में एक विशाल गीता मन्दिर है। सायंकाल भ्रमणार्थ जब जाना होता तो इसी मन्दिर में लगभग एक घण्टा बिताया करता। इस मन्दिर का जो मुख्य भाग है और जिसमें योगीराज श्री कृष्णचन्द्र की मूर्ति की स्थापना की गई है, उसके पीछे की ओर पांच महापुरुषों के चित्र बने है, जिनमें एक चित्र महर्षि दयानन्द का भी है। चित्र पर लिखा है "जागृति और एकता" जिसका तात्पर्य यह है कि आपने जागृति और एकता के लिये कार्य किया।

चित्र के साथ एकता शब्द को पढ़ते ही ऋषि के एकता के लिये किये गये कार्य मस्तिष्क में क्रमशः एक के बाद एक आने लगे और एक बार महर्षि के प्रमुख ग्रन्थ सत्यार्थ प्रकाश के छठे समुल्लास का वह प्रकरण नेत्रों के सम्मुख आकर स्थिर हो गया, जिसमें राष्ट्रीय गठन के लिये ग्राम सभाओं से लेकर महाराजा सभी तक का वर्णन किया गया है। प्रकरण क्या है ? किसी राष्ट्र की एकता को सुदृढ़ तथा चिरस्थाई बनाने का वास्तविक सूत्र है।

महर्षि लिखते हैं कि एक-एक ग्राम में एक-एक प्रधान पुरुष को रखे, उन्हीं

दस ग्रामों के ऊपर दूसरा, उन्हीं बीस ग्रामों के ऊपर तीसरा, उन्हीं सौ ग्रामों के ऊपर चौथा और उन्हीं सहस्त्र ग्रामों के ऊपर पांचवा पुरुष रखे।''

इस प्रकार के संगठनों को जिनके अध्यक्ष यह प्रधान पुरुष होंगे, महर्षि ने राज सभा'' की संज्ञा प्रदान की है। अर्थात् यह ग्राम सभा वह हुयी, जो ग्राम पर राज्य करें, ग्राम का शासन चलाये। किन्तु इन ग्राम सभाओं की सत्ता को सर्वतंन्त्र स्वतन्त्र नहीं रखा अपितु दस ग्रामों के ऊपर भी एक प्रधान पुरुष का विधान किया, जो उन दशों ग्रामों के प्रतिनिधियों की बनी ''राज-सभा'' का अध्यक्ष होगा। उससे आगे इसी प्रकार बीस ग्रामों की, सौ ग्रामों की तथा सहस्त्र, दश सहस्त्र. लक्ष ग्रामों आदि की राज-सभाओं का वर्णन किया है तथा सब से अन्त में वर्णन किया है महाराज सभा का।

राष्ट्र की छोटी से छोटी इकाई अर्थात् प्रत्येक ग्राम से लेकर ऊपर तक सबको एक सूत्र में बांधने का इतना सुन्दर विधान है कि जिसमें प्रत्येक ग्राम को अपनी-अपनी परिस्थिति के अनुसार स्व-शासन चलाते हुए भी ऊपर के संगठनों के अन्तर्गत रहने से राष्ट्रीय हित में किसी भी प्रकार बाधा पहुंचने की संभावना नहीं रहती।

इन सारी राज सभाओं की जो शिरोमणि अर्थात् सब से ऊपर की सभा होगी, वह वही होगी, जिसे हम वर्तमान में 'लोक सभा'' कहते है और उसका प्रधान पुरुष होगा 'लोक सभाध्यक्ष'' लोक-सभा और ''लोक सभाध्यक्ष'' तक ही महर्षि ने विचार किया हो सो बात भी नहीं। वह तो आगे तक गये और इससे आगे उन्होंने जैसा कि हम ऊपर वर्णन कर आये हैं, ''महाराज सभा'' का भी निर्देश किया है, जिसे आज कल की परिभाषा में राज्य-सभा''—कहा जाता है और जिसका कार्य लोकसभा द्वारा पारित विधेयकों पर विचार करना होता है। इस 'महाराज सभा'' में विचार के पश्चात् ही विधेयक राष्ट्रपति की स्वीकृति के लिये जाते हैं। इस सभा का अध्यक्ष उप राष्ट्रपति होता है।

अन्तिम राजसभा अर्थात् लोक सभा तथा महाराज सभा तो वर्तमान काल में भी है, जैसा कि महर्षि मनु महर्षि दयानन्द ने विचार प्रस्तुत किये हैं किन्तु इनसे नीचे की स्थिति सर्वथा विपरीत है। और आजकल राष्ट्र की सार्वभौम सत्ता के पश्चात् जो

ईकाईयां है, उन्हें राज्य नाम दिया गया है, जिसका परिणाम हमारे सामने राज्य स्तर पर होने वाले झगडों के रूप में आने लगा है। और वह झगड़े है अधिकतर सीमा सम्बन्धी, बिहार और बगाल, बिहार और उत्तर प्रदेश तथा मैसूर और महाराष्ट्र आदि के। पंजाब को पंजाबी भाषी प्रदेश कह कर खालिस्तान अथवा सिक्खिस्तान बनाने के लिये तथा बंगाल में गोरखालैण्ड बनाने के आन्दोलन भी इसी के परिणाम-स्वरूप प्रारम्भ हुए है। कारण पर यदि गम्भीरता पूर्वक निष्पक्ष रूपेण विचार करें तो इसी परिणाम पर पहुंचेगे कि वह अत्यन्त दुर्भाग्यपूर्ण दिन था, जब भारत के प्रान्तों को राज्य तथा भारत को भारतीय संघ नाम दिया गया।

उपरोक्त नामकरण यह स्पष्ट करने को पर्याप्त है कि भारत एक राष्ट्र नहीं अपितु अनेक राज्यों का मिलकर बनाया हुआ संगठन है जिसे "संयुक्त-राज्य" भी कहा जा सकता है। दुर्भाग्य से जिन लोगों के हाथों में राष्ट्र की बाग–डोर है, उन्होंने इस विषय में अमेरिका का अन्धानुकरण किया है। अन्धानुकरण हम इसलिये कहते हैं कि यदि थोड़ा भी बुद्धि का उपयोग किया जाता तो बात बड़ी स्पष्ट है, कि अमेरिका कोई स्वतन्त्र राष्ट्र नहीं अपितु अनेक राष्ट्रों का समूह है इसलिये उसका नाम "अमेरिका यूनियन" ठीक ही है। भारत की स्थिति इसके सर्वथा विपरीत है। भारत अनेक राष्ट्रों का समूह नहीं अपितु एक राष्ट्र है। उत्तर प्रदेश, बिहार आदि उसके प्रबन्ध और व्यवस्था की दृष्टि से बनाये गये प्रांत है. राज्य नहीं। जब राज्य नाम दिये अधिक समय नहीं व्यतीत हुआ था तभी सीमा सम्बन्धी झगड़े आरम्भ हो गये थे। जिन-जिन प्रांतो में यह झगड़े हो रहे है उनमें से प्रत्येक प्रांत की जनता दूसरे प्रान्त को विदेश तथा वहाँ के निवासियों को विदेशी समझने लगी है। अधिक समय बीतने पर जो परिणाम हो सकते हैं उपर्युक्त झगड़ों को दृष्टिगत रखते हुए उनका सहज ही अनुमान लगाया जा सकता है। यह असम्भव नहीं कि कुछ समय पश्चात् यह प्रश्न उग्र हो उठे कि प्रत्येक राज्य की स्वतन्त्र सत्ता हैं, परिस्थितियों वश उस समय एक संघ के रूप में एकत्र हुए थे किन्तु अब पृथक् होना चाहते है। पहले तो सीमायी झगड़े थे और अब विघटन की प्रवृत्ति प्रबल हो चुकी है; जिसका प्रमाण खालिस्तान की मांग उसके लिये विद्रोह है।

इन प्रान्तीयता के नाम पर होने वाले झगड़ों तथा उनसे होने वाली भयंकर हानियों से बचने व भावी विघ न की विनाशकारी प्रवृत्ति को रोकने का एक मात्र उपाय है स्वामी दयानन्द द्वारा निर्दिष्ट पथ का अनुसरण और वह यह कि समस्त प्रांतों को जिन्हें राज्य का नाम दे रखा है समाप्त कर दिया जाये। इससे प्रथम लाभ तो यह होगा, कि प्रत्येक प्रांतीय सरकार पर होने वाला व्यय बच सकेगा, तथा

दूसरा यह कि प्राँतीयता की भावना मिटकर केवल मात्र एक भावना राष्ट्रीयता की रह जायेगी।

इस समय कोई बिहारी है तो कोई बंगाली, कोई पंजाबी है तो कोई मद्रासी और कोई महाराष्ट्रीय है तो कोई गुजराती। भारतीय कोई दृष्टिगोचर नहीं होता। इन प्रांतों के समाप्त होने पर न कोई बिहारी होगा न बंगाली, न पंजाबी होगा न मद्रासी, न महाराष्ट्रीय होगा न गुजराती अपितु सब केवल भारतीय होंगे। वहीं संघीयता का वास्तविक रूप होगा. संघ नाम देने से नहीं। नाम के मूल में तो विघटन की प्रवृत्ति को प्रोत्साहन देने वाला मन्त्र निहित है।

आवश्यकता इस बात की है कि भारत का पुनर्गठन किया जाये। जिलों और उनसे निचले स्तर के गठन को तो छुआ न जाये अर्थात् उन्हें तो ज्यों का त्यों रखा जाये। जिलों से ऊपर प्रति दश जिलों को मिलाकर एक क्षेत्र या कमिश्नरी बनायी जाये, जिसका अधिकारी क्षेत्राधिकारी या कमिश्नर रहे। सारे भारत को पांच भागों में व्यवस्था की दृष्टि से विभक्त किया जाता और इन भागों के नाम भाषा तथा जातीयता नहीं अपितु दिशाओं के नाम पर उत्तरी भारत, दक्षिणी भारत, पूर्वी भारत, पश्चिमी भारत तथा मध्य भारत रखे जायें। इनमें से प्रत्येक भाग का अधिकारी प्रधान क्षेत्राधिकारी अथवा चीफ कमिश्नर हो। इन सभी चीफ कमिश्नरों का सीधा सम्बन्ध राष्ट्रीय सरकार से हो। इस प्रकार सारा राष्ट्र व्यवस्थित रूपेण एक सूत्र में, एक ही राष्ट्रीय सरकार द्वारा शासित होगा।

दूसरा सूत्र राष्ट्रीय एकता के लिये ऋषि दयानन्द से जो हमें प्राप्त हुआ है, वह भाषायी। भारत मां के उस सच्चे सपूत ने एक शताब्दी पूर्व ही यह जान लिया था कि किसी राष्ट्र की एकता को सुदृढ़ करने के लिये भाषायी एकता परमावश्यक है। यही कारण है कि जन्म से गुजराती तथा संस्कृत के महान् पंडित होते हुये भी उन्होंने अपने भाषणों का माध्यम हिन्दी भाषा को बनाया तथा अपने समस्त ग्रन्थ भी वेदाङ्ग प्रकाश (संस्कृत व्याकरण) को छोड़कर देवनागरी लिपि में लिखी जाने वाली हिन्दी भाषा में लिखे। यदि वह चाहते तो भाषण के माध्यम स्वरूप संस्कृत का प्रयोग कर सकते थे तथा लेखन के लिये संस्कृत वा गुजराती भाषा का। परन्तु महर्षि यह भलीभांति जानते थे कि एक तो हिन्दी भारत में सर्वाधिक लोगों द्वारा बोली तथा लिखी जाती हैं। दूसरे हिन्दी की लिपि तथा वर्णमाला पूर्ण तथा वैज्ञानिक है।

यद्यपि भारत के संविधान में भारत की चौदह भाषायें स्वीकृत है तथापि भारत का हित इसी में है कि संविधान द्वारा स्वीकृत इन सभी भाषाओं की एक मात्र

लिपि देवनागरी हो। इसमें भाषायी उन्माद का मलोच्छेदन होगा भारत के प्रत्येक क्षेत्र की जनता एक दूसरे को समझेगी तथा पारस्पारिक निकटता की स्थापना हो सकेगी।

आर्य समाज का जो सदैव से राष्ट्र-हित के कार्यों में अग्रणी रहा है यह अनिवार्य कर्तव्य हो जाता है, कि वह एकद्विषयक प्रचार में पूरी शक्ति के साथ जुट जाये, जिससे जनमत जागृत हो। एक समय था जब विदेशी साम्राज्य भारत पर छाया था, तब आर्य समाज ने निःस्वार्थ भाव से राष्ट्रीय जागरण के कार्यों में बढ़-चढ़कर भाग लिया। यदि यह कह दिया जाये तो अतिश्योक्ति न होगी कि आर्य समाज की सारी शक्ति स्वाधीनता के मन्त्र का प्रचार करने में लगी हुयी थी। यह एक ऐसा सत्य है कि जिसे भारतीय नेताओं ने ही नहीं अपितु भारत से बाहर के विदेशी विद्वानों तथा स्वयं ब्रिटिश साम्राज्य ने भी स्वीकार किया।

अच्छा हो कि स्वामी दयानन्द के इन दोनों सूत्रों के प्रचार में आर्यजन दृढ़ता पूर्वक जुट जायें तथा ऋषिवर दयानन्द के बोध दिवस शिवरात्रि के महान् पर्व को अपने लिये जैसा कि इसे नाम दिया गया है "बोध रात्रि" ही समझे। और उस दिन को, जब तक उपर्युक्त कार्यक्रम पूर्ण न हो जाये संकल्प दिवस के रुप में मनाया करें।

# शिक्षा और दर्शन

जैसा कि प्रसिद्ध है कि हर मनुष्य का अपना जीवन सम्बन्धी मार्ग दर्शन होता है या हर परसन की अपनी फिलासफी आफ लाइफ होती है ऐसे ही हर बड़े की अपने से छोटे अपने साथ रहने वाले के लिए एक शिक्षा प्रणाली बनी रहती है और एक साधारण व्यक्ति की फ़िलासफ़ी आफ़ लाइफ़ और उसके एजूकेशन सिस्टम में बड़ा प्राकृतिक और नैचूरल जोड़ होता है जोकि कभी-कभी बड़ी-बड़ी राशियां खर्च करके बनायी गई प्रणालियों में नहीं मिलता । वैसे भी हरेक व्यक्ति किसी न किसी से कुछ न कुछ तो अवश्य ही सीखता है और ऐसे ही किसी दूसरे को सिखाता भी है। इस काम के लिए स्कूल की आवश्यकता नहीं। बल्कि "साथ अनिवार्य है" ।

दर्शन किसे कहते हैं यह तो लगभग यहां उपस्थित सभी सज्जन जानते हैं और यह भी अच्छी तरह जानते हैं कि तार्किक दृष्टि से शुद्ध परिभाषा दर्शन की आज तक न कोई कर सका और न आगे भविष्य में आशा है । हाँ, कम्प्यूटर की सहायता से शायद कुछ बात बन सके परन्तु हम उसका प्रयोग नहीं जानते तो इसलिए ये मेरे लेख से बाहर की बात है । फिर भी इतना इस परिषद् की इस सभा और इस विश्व-विद्यालय और इस नगर में कहना उचिता समझता हूं कि कम्प्यूटर के प्रयोग से जो परिणाम हमको मिलेंगे, उनको सहायता से हम बहुत कुछ पा सकते हैं और काम बना सकते हैं।

शिक्षा किसे कहते हैं ? इसकी भी बहुत सी परिभाषाएं की जा चुकी हैं और पिछली शताब्दी में तो इस ओर बहुत ही अधिक ध्यान दिया गया हैं । रूस, अमरीका ही नहीं बल्कि और देशों में भी काम होता रहा है। मैं कामटे का शिशु तो नहीं परन्तु उसकी 'Single Design' को बात मुझे बहुत अच्छी लगती है और अच्छी है

भी। साधारण वाक्यों, बातों अथवा विचारों को लेकर अगर हम चलें तो दार्शनिकता की प्राप्ति में हम कुछ अधिक ही लाभ उठा सकते हैं। यूं भी शिक्षा हर परिवार में दी जाती है। विद्यालयों, पाठशालाओं मक्तवों या मदरसों आदि में तो होती ही है। परन्तु जंगलों में, फुटपाथों पर, नदी के किनारों पर, आदिवासी जिन्हें कहते हैं, उनके झोंपड़ों में, खानाबदोशों की गाड़ियों में सभी में शिक्षा दी जाती है। प्रश्न यह है कि शिक्षा क्या है और दर्शन क्या है? और जब तब इन दो प्रश्नों का उत्तर नहीं मिलता तीसरे प्रश्न का उत्तर मिलना बहुत कठिन है। जो कि संयोजक "और" के साथ यहां पूछा गया है अर्थात् दर्शन और शिक्षा शीर्षक बनाकर तो दर्शन से सम्बन्धित प्रश्न के उत्तर के लिये तो हम यहाँ काम चलाने के लिये परम्परागत दृष्टि से यही एक अर्थ ले लेते हैं कि दर्शन वो तो है ही कि जिसमें हम को इस आँख से देखी दुनियाँ और फिर न देखी जा सकने वाली बल्कि किसी भी तरह मान ली गई वास्तविकताओं के सम्बन्ध में विवेचन और वर्णन मिलता हो और ऐसा विवेचन अपनी ओर से देने वाला विद्वान् दार्शनिक होता है। **दार्शनिक और दर्शनशास्त्री एक नहीं। हर दर्शनशास्त्री का दार्शनिक होना भी आवश्यक नहीं।** शिक्षा से भी इसी तरह हम यह अर्थ लेते है कि सिखाने वाले और या सीखने और सिखाने वाले दोनों की इच्छा से जब सीखा जाये तो यह कार्य शिक्षा कहलायेगा। सिखाने के नियम, विधि तथा सिद्धान्त आदि सभी शिक्षा शास्त्र में आ जाते है। तो अब बात कुछ आसान हो जाती है और काम भी चल सकेगा। मगर बात इतनी आसान भी नहीं।

पहले तो मनुष्य को ही जानना पहचानना ही आवश्यक है। जन्नत से आया या बन्दरों में से उभर कर निकला। मैं इसको ऐसे लेता हूं कि मनुष्य जहां कहीं भी था तो वो मनुष्य था। पहला मनुष्य कब और कहाँ था परन्तु जहां था वो था अवश्य भले ही वो आसमान से आया हो या बन्दर से बनते-बनते हम जैसा बन चुका हो। हम तो सीधे ही कह दें कि हर मनुष्य अर्थात् हम जैसे प्राणी की अपनी दुनिया होती है। वह कितना भी दूसरों के साथ तालमेल बनाकर जिये या कुछ अलग-थलग सा रहता हो। वह स्वयं तो सीखता ही है परन्तु साथ-साथ उसको दूसरे भी सिखाते हैं— मां-बाप या नर्स या किसी आश्रम या अनाथालय के कार्यकर्ता या फिर सड़क चलते साथ मिलते व्यक्ति और वो उमर भर सीखता है। या सीखने का अवसर मिले तो

सीख सकता है । और फिर अपने से छोटे या अपने से कम ज्ञानी को सिखाता भी है और यह भी संभव है कि वो इस बात को ऐसे न समझता हो जैसे कि इस सभा में हम बातचीत समझ कर कर रहे हैं । बल्कि अधिकतर लोग ऐसा कुछ नहीं समझते हैं ।

अब इस शीर्षक में हमारा सम्बन्ध है भी हमारे आपके जैसे व्यक्तियों का जाना समझा और माना दर्शन और हम जैसे व्यक्यियों की सूझबूझ से निकली शिक्षा की कल्पना, शिक्षा विचार, शिक्षा प्रणाली या फिर हमें जो दूसरों ने दिया । तो अब मेरे लेख में मेरी विचारधारा के दो प्रकार हो जाते हैं । एक तो बिल्कुल आपेक्ष विचार और दूसरा अपने प्यारे भारतदेश को लेकर और यहां वैज्ञानिक दृष्टि और सामाजिक दृष्टि को अधिक मन में रखना है । पहले भाग में अरस्तू, अफलातून, देकारटस, काट आदि और फिर इबनैरुस्द, अलग्ज़ाली खल्दून वगैरा और इधर अपने देश से शंकर रामानुज, पातंजलि और इससे बहुत पहले रामचन्द्र जी की शिक्षा के सम्बन्ध में जो कुछ भी और जैसे भी हम को मिला परम्पराओं के रूप में चला भी आ रहा है तो इस सबसे और फिर इधर स्वामी विवेकानन्द, महात्मा गांधी, जवाहरलाल नेहरू, मोरार जी देसाई, मसानी आदि और फिर उधर जेम्स, डैवी, काम्टे, दुरखायेम या फिर और ऊपर ठण्ड में लेलिन या उनका दिल पसंद/जर्मन विद्वान् मार्क्स, इन सब के नाम लेते हुये और आप सबसे इतनी प्रार्थना करते हुए कि इनमें से हरेक के सम्बन्धित विचारों को आप अपने मन में लाईये । मैं यहाँ इस लेख में उनका वर्णन और उनकी तुलना नहीं कर सकता । जगह कम है ।

दूसरे भाग में आज कल सबसे पहले मैं राजीव गांधी जी का नाम लूंगा और लेना चाहिए भी कि उन्होंने और वो ऐसे पहले प्रधान मन्त्री हैं कि हमारी शिक्षा प्रणाली की ओर पूर्ण ध्यान दिया । वो जो कह सकते थे या करा सकने का प्रयास कर सकते थे वो तो प्रशंसनीय हो सकता है । परन्तु इस सम्बन्ध में दु.ख यह है कि वो स्वयं किसी विश्वविद्यालय से ऊंची शिक्षा नहीं लिये हुये हैं । यह हो सकता है कि समय के साथ वो दार्शनिक भी हो जायें और अपना कोई मार्गदर्शन देकर ऊपर दिये गये नामों की श्रेणी में आ सकें वैसे देखने में खद्दर-चद्दर में वो अच्छे महात्मा

लग भी जाते हैं। तो उनके प्रयास से एक नयी शिक्षा प्रणाली सामने आ तो गयी उस पर टिप्पणी तो इस लेख के क्षेत्र से बाहर हो जाती है परन्तु इस शिक्षा प्रणाली का आधार कौन-सा दर्शन है ? यह प्रश्न में आप सब विद्वानों के सामने रखता हूं। अगर आप उचित समझें तो इसका उत्तर देकर मुझे भी मार्गदर्शन दें।

पहले भाग में तो हम यह दो-चार बातें कहनी, समझनी आवश्यक पाते हैं कि शिक्षा में लिखना पढ़ाना तो आ ही जाता है परन्तु क्या लिखा जाये और क्या पढ़ा जाये महत्वपूर्ण प्रश्न तो यह है। यहीं से दर्शन और शिक्षा का सम्बन्ध निकलता है तो ऐसा सोचना ही दर्शन है। और इस प्रकार सोचने में शिक्षा की कल्पना और जिस दर्शन पर वो आधारित है वो सामने आ जाती हैं। हमारे सामने अनेक दर्शन-शास्त्र हैं। बहुत-बहुत प्राचीन कालों से चले आ रहे हैं और अभी आधुनिक काल में बनाये गये तो कौन सा दर्शन या कौन सी फ़िलासफ़ी हम अपनी शिक्षा का आधार बनायें। यह बात फिर इस लेख की सीमाओं से बाहर आ पड़ती है। क्या फ़िलासफ़ी शब्द का अर्थ दर्शन लिया जाये या वो ही कि जो पश्चिमी देशों वाले लेते रहे हैं। और अगर इसका अर्थ दर्शन या उस अर्थ में लिया जाये कि जिसमें भारतीय दर्शन शास्त्र के विद्यालय लेते रहे और जिसमें इसका प्रयोग हमारे भारत में प्राचीन कालों से होता चला आ रहा है तो इस अर्थ में यह दर्शन साधन भी है और कहीं-कहीं यह लक्ष्य और प्रयोजन। भी मगर जब यह वास्तविकता के दर्शन के अर्थ में लिया जाये तो फिर सारी शिक्षा साधन बनकर रह जाती है। मगर यह सब को प्राप्त नहीं हो सकती। जिनको प्राप्त हुआ माना जाता है वो फिर स्वयं उनकी अपनी बात बनकर रह जाती है। जिसे वे अपने साथ लेकर इस संसार से चले जाते हैं। भले ही समय की चट्टानों में कुछ गहरे पदचिह्न छोड़ जाते हैं। और उन पर खोज होती रहती है। अगर ये स्पष्ट रूप से बता जाते कि दर्शन जो उनको हुआ तो सब बात खुल जाती। पर ऐसा नहीं मिलता।

दूसरे भाग में बोलते हुये अब मैं यही कहूंगा कि मुझे तो आजकल ऐसा लगता है कि हम उस ऊंट के समान हैं कि जिसकी नाक से नकेल निकल चुकी है। कभी तो नकेल की आदत के अनुसार चलने लगते हैं और नहीं तो बेनकेल के ऊंट के समान, बेतुक,।

फिर दर्शन शास्त्र हो, शिक्षा शास्त्र हो या ज्ञान का कोई और क्षेत्र हो, पुस्तक लिखने वालों ने बड़ी समस्याएं खड़ी कर दी है क्योंकि उनकी निगाह बनके बेचने वालों और उनके खरीदने वालों पर अधिक रहती है। लेखक की न भी, तो लिखाने वालों का ध्यान इसी ओर रहता है और ऐसा होना अनिवार्य भी है। परन्तु इसका अर्थ यह हुआ कि लेखक अपनी इच्छा को दूसरों की मांग से प्रभावित होकर बनाता है। यह बात कि केवल पुस्तक लिखने ही तक सीमित नहीं जो अपने आप को दर्शनिक कहते हैं वो भी बाहर से प्रभावित होकर अपने विचारों को न दर्शाते हैं। इस स्थिति में जिस प्रकार का सम्बन्ध इन दर्शनशास्त्रियों और फिर शिक्षा शास्त्रियों ने दर्शन और शिक्षा के बीच बना दिया है वो अदार्शनिक और अशिक्षित है। उदाहरणों की आवश्यकता नहीं, पुस्तकालयों में सामग्री मिल सकती है।

अच्छा तो फिर अब मुख्य बात की ओर थोड़ा स्पष्ट रूप से चलें तो देखिये शिक्षा की प्रणाली जो भी होगी, जैसे भी बनायी जायेगी, वो प्रारम्भिक रूप से किसी विचारधारा, किसी विश्वास किसी लक्ष्य, किसी वास्तविकता ऐसी सभी संबन्धित बातों को लेकर बनेगी। प्रणाली का शब्द तो मैंने आवश्यकता से अधिक प्रयोग कर लिया। मैं तो यह कहना चाहता हूं कि शिक्षा की प्रारम्भिक कल्पना फिर शिक्षा विचार, फिर शिक्षा सिद्धान्त, फिर शिक्षा विधि यह सब किसी न किसी एक फिलासफी या एक से अधिक फ़िलासफ़ीज़ (मार्गदर्शनों की) मिश्रण पर ही आधारित होगी। इस प्रकार दर्शन ही वो ज्ञान का क्षेत्र बना कि जो शिक्षा को जन्म देगा। ऐसा भी हो सकता है और देखने में आया भी है कि कुछ शिक्षा शास्त्री कहलाने वाले व्यक्ति या शिक्षा अधिकारी ऐसे भी होते हैं कि न तो वह जन्म से ही दार्शनिक होते हैं और न ही उन्होंने फ़िलासफ़ी पढ़ी होती है तो कोई बात नहीं और सोचिए तो बात है भी परन्तु इनके मन से भी जो कुछ आयेगा वो इनकी फ़िलासफ़ी न सही, किसी और की फ़िलासफ़ी पर आधारित होगा। भले ही ये इस बात को समझे भी न हों और यह भी है कि ऐसे व्यक्तियों की दी गई शिक्षा प्रणाली बल्कि शिक्षा विचार देने वालों के विचार और प्रणाली अशिक्षित होंगी। भले ही सरकार दरबार की सहायता या कृपा से उन्हें यह अवसर मिल चुका हो और उन्होंने अयोग्यता के होते हुए अपनी काव्यी योग्यता के आधार पर, अधिकारी रूप से ऐसा कुछ बना करके अपने देश के

लिए या संसार के लिए देना चाहा हो और वो लागू भी होता चला जाये यह अलग बात है चाहे किसी भी देश की हो। दार्शनिकता, सिद्धान्त और नियम अलग हैं। और अधिकार जमाओ, काम चलाओ, अपनी चलाओ राजनीति अलग है। नागरिकों को तो मान लेना ही होता है परन्तु दार्शनिक इस पर विचार किये और टिप्पणी दिये बिना नहीं रह सकता। संक्षेप में जब तक कि शिक्षा कल्पना, शिक्षा विधि फिर शिक्षा शास्त्र और आगे शिक्षा शासन शिक्षापाठ, और शिक्षा प्रणाली लाभदायक और चलने वाले प्रत्ययों अर्थात् दर्शन पर आधारित नहीं होंगे, वो शिक्षा अच्छी शिक्षा तो क्या बल्कि कहना उचित है कि वो तो ऐसे ही समय काटना या भद पीटना होगा।

अब आईए अपने देश की ओर, तो पहले तो यह बात है कि अब हम स्वतंत्र हैं। हम अपना मार्गदर्शन निश्चित कर सकते हैं और करना चाहिए भी। हमें स्वतंत्रता मिली, ईसाई, राजा, और पूंजीवाद से और हम एक लोकतंत्र हैं, धर्मनिरपेक्ष हैं और समाजवादी हैं। लोकतंत्र, समाजवाद, और धर्मनिरपेक्षता को मिला कर एक आधार शिला हमारे संविधान की बनी और हमने इसको एक बुनियादी दर्जा देकर दुनिया के सामने रख दिया। इसी से हमारी शिक्षा कल्पना और शिक्षा विचार, शिक्षा सिद्धान्त अर्थात् शिक्षा शास्त्र निकलता है तो अब सारे देश के लिए इसी दर्शनिकता पर आधारित हमारा भारतीय शिक्षाशास्त्र है और शिक्षाप्रणाली इस शिक्षाशास्त्र से निकल कर बने। शिक्षा प्रणाली मेरे लेख से बाहर की बात हो जाती है इसीलिए विस्तार के साथ यहां कहना उचित नहीं।

यूं भी यह तो मैं मानता हूं कि शिक्षा शास्त्र दर्शनशास्त्र से ही निकल कर आये परन्तु दार्शनिकों की गुत्थियों में उलझ कर रहना तो अच्छा नहीं। इसी कारण विज्ञान से भी हमें सामग्री लेनी होगी। विज्ञान या सांईस भी ज्ञान का नाम है। परन्तु उस ज्ञान का कि जो अनुभव द्वारा हो और ऐसा कि जिसे हम "जाना हुआ" कहें, दूसरों को उसका अनुभव भी कराते चलें। जहां तक शिक्षा का सम्बंध है यहाँ भी हम साईन्स को लेकर चलेंगे क्योंकि जो वास्तविकताएं वो सामने रखती है, उनको छोड़ा नहीं जा सकता। परन्तु साईन्स की भाषा तो फ़िलासफ़ी ही बनेगी। साइन्स तो एक नौकरानी से अधिक नहीं जबकि फ़िलासफ़ी उसके मास्टर की तरह है। साइन्स को

अगर फ़िलासफ़ी का साया न मिले तो वह सूखा पेड़ है और फ़िलासफ़ी को साइन्स मिट्टी की न मिले तो पेड़ ही नहीं उगेगा। किसी पेड़ के ऊपर अमर वेल या घास वेल के समान कुछ हो सकता है। अब बीच में आ जाती है ऐसी बातें जैसे धर्म, भाषा, परम्परा, सभ्यता तो केवल धर्म को ही लीजिए तो धर्म का शब्द अगर में प्रयोग करूं तो फिर मेरा एक लेख कम से कम १२ लेखों में परिवर्तित तो अवश्य ही हो जायेगा क्योंकि गीता ही में धर्म का शब्द १२ से भी अधिक अर्थों में प्रयोग में आया है। हाँ, देश विदेश की पुस्तकों में विशेष कर आजकल हमारे विद्यालयों में जब कि हम अंग्रेजों की लिखी पुस्तकों का हिन्दी में अनुवाद करके अपने विद्यार्थियों को पढ़वाते हैं तो वहाँ धर्म की जगह रिलीजन (Religion) का शब्द मिलता है तो अब आसानी हो गई। रिलीजन भी फ़िलासफ़ी का ही एक भाग है। जो तर्क से अधिक विश्वास पर, अनुभव से अधिक बुद्धि को महत्व देता है। जड़ या पुद्गल से अधिक आत्मा को। विचार, तर्क, अनुभव विश्वास, अंधविश्वास इन सब से सम्बन्धित प्राचीन कालों से चले आ रहे वाद-विवाद को मन ही में रखें, इतना ही कहना उचित है कि रिलीजन को भी फ़िलासफ़ी मान कर चला जाये और जो नाना प्रकार के फ़िलासफ़ी के विद्यालयों के होते हुए काम चलता चला आ रहा है वो ही काम नाना प्रकार के रिलीजनों के होते हुए भी चल सकता है। और ऐसे ही बीच का रास्ता निकालना अनिवार्य है। वैसे भी एक उदाहरण पर्याप्त है। बौद्ध दर्शन को ही लीजिए कि कितना साधारण था और अब उसके कितने विद्यालय बन चुके और उनके बीच कितना-कितना अन्तर है। और कैसे-कैसे वाद-विवाद होते हैं।

तो काम केवल शिक्षा में पढ़ना-और पढ़ाना ही तो फिर हम अपना एक मार्ग-दर्शन निश्चित करें और उस पर आधारित एक शिक्षाशास्त्र फिर शिक्षा विधि और शिक्षाप्रणाली और यह सारे देश के लिये हो, एक समान हो, अमीर गरीब सब के लिये हो। सबको एक समान अवसर मिले। नास्तिक आस्तिक सबके लिये हो किसी पर कुछ थोपा न जाये। दर्शन यही बताता है कि सोचिये समझिये, समझाईये, सुचवाईये, मानिये और मनवाईये। थोपा-थापी मत कीजिये। अगर शिक्षा प्रणाली में भी ऊंच नींच रहा तो फिर कभी भी हम इस मुख्य और पवित्र लक्ष्य अर्थात् राष्ट्रीय एकता को पूरा नहीं कर सकते। राष्ट्रीय एकता बाधा के कारण और उन कारणों

के आधार दीन-धर्म ही एक नहीं बल्कि दूसरे आधार भी हो जाते हैं । जिन में गरीबी और अनपढ़ता. ऐसी बातें बहुत हानिकारक हो सकती हैं । इसलिए हमारे देश के लिए ऐसा मार्गदर्शन ही होना अनिवार्य है कि जो इस वास्तविकता पर आधारित हो कि इस देश में हर रंग की मिट्टी, हर स्वाद का जल और हर रंग के निवासी, गर्मी-सर्दी के अन्दर वर्षा में पांच ग्रिडी से लेकर पांच सो गिड़ी तक का अन्तर मिलता है। और फिर धर्म भाषा, परम्परा आदि भी हैं । तो संक्षेप में हम यही कहेंगे कि भौगोलिक और सामाजिक वास्तविकताओं को सामने रखते हुए मार्गदर्शन निश्चित करें । और अधिक उखाड़-पछाड़ में न जाते हुए संविधान पर आधारित शिक्षा प्रणाली के द्वारा अपने मार्गदर्शन को संसार के सामने लायें। अब स्वतंत्र देश के लिये स्वतंत्र दर्शन, स्वतंत्र बाल दर्शन, स्वतंत्र शिक्षाशास्त्र, स्वतंत्र शिक्षा विधि और स्वतंत्र शिक्षा प्रणाली की आवश्यकता है परन्तु स्वतंत्रता का कार्य यह नहीं कि हमें हम किसी बात के पाबंद नहीं। अन्तर यह है कि अब हम अपनी बात ऐसी सूझबूझ के साथ बनायें और कहें फिर उसकी पाबन्दी करे । जब स्वतन्त्र नहीं थे तो अंग्रेजों की बात की पाबन्दी करनी पड़ती थी।

हम अधिक बल दें फ़िलासफ़ी आप साइन्स पर, सोशियोलॉजी पर (समाजशास्त्र), साइक्लोजी (मनोविज्ञान पर, और मन, शरीर वातावरण से संबन्धित वास्तविकताओं को राष्ट्रीय और अन्तराष्ट्रीय दोनों ही ओर ध्यान देकर हम अपनी शिक्षा को अपनायें ।

मैंने बीच बीच में अपने देश की बात की । बात केवल भारत का ही नहीं है यह तो सारी मानव जाति के लिये है और अब समाप्त करने से पहले मैं पूर्ण बल देकर यह बात कहूंगा कि दर्शन और शिक्षा में एक प्रकार से माँ–और पुत्री का सम्बन्ध है । दर्शन ही शिक्षा को रूप-स्वरूप दे सकता है । सीखना केवल सीखना और बात है शिक्षा और बात । शिक्षा के लिए विचारधारा चाहिए और यह तभी हो सकता है कि मनुष्य में जो चेतना, विचार शीलता और सामाजिकता है और बुद्धिमानता ऐसे गुण है वो सब मिल कर उसका दार्शनिकता देते हैं । आज दार्शनिकता एक ऐसा भवन है कि जिसकी सामग्री अर्थात् मिट्टी साइन्स है और उसको बनाने वाला दार्शनिक । और इन दोनो से जो सीखना

सिखाना निकले वह शिक्षा । एक वाक्य में यही कहना उचित है कि दर्शन बाप है और साइन्स माँ और शिक्षा पुत्री। या पुराने घिसे-पिटे शब्दों का प्रयोग करूं तो Matter जड़ या पुदगल साइन्स Science आत्मा Soul या स्प्रीट या फ़िलासफ़ी और इस विशेष क्षेत्र में FORM आकार शिक्षा। जैसे भी कहो फ़िलासफ़ी, साइन्स और शिक्षा एक साथ होते ही हैं।

ख्वाजा एम० ए० हयी
क्वाटर नं०-५६, ज़ाकिर हुसैन कालिज
कम्पाउन्ड (ऐतेमादुददौला मानुमेंट)
अजमेरी गेट, दिल्ली-११०००६

# समकालीन शिक्षा एवं मूल्य

यह सत्य है कि किसी भी राष्ट्र के विकास में शिक्षा का प्रथम स्थान होता है। यह बात अलग है कि किसी भी राष्ट्र में शिक्षा को किस रूप में ग्रहण किया जाता है अथवा शिक्षा किस प्रकार से दी जाती है। यहाँ यह जानना आवश्यक है कि "शिक्षा" क्या है? क्या इस का स्वरूप अपरिवर्तन-शील है? यदि हां तो फिर इसका स्वरूप क्या है? यदि नहीं तो कौन से ऐसे तत्व हैं जो इसके स्वभाव को प्रभावित करते हुए इसे परिवर्तनशील बना देते हैं।

शिक्षा क्या है? शिक्षा शब्द का प्रयोग कभी विस्तृत तथा कभी बहुत संकीर्ण अर्थ में किया जाता है। "विस्तृत" अर्थ में प्रत्येक मनुष्य के अनुभव को शिक्षा कहा जा सकता है। अर्थात् अपने अनुभवों से जो कुछ भी सीखा जाए उसको हम शिक्षा की कोटि में रख सकते हैं। दूसरे शब्दों में 'समस्त मानव जीवन ही शिक्षा है।"

"संकीर्ण" अर्थ में शिक्षा किसी निश्चित समाज या समुदाय की उस व्यवस्था तक सीमित है जहां नियंत्रित परिस्थिति में मात्र औपचारिकता सिखाई जाती है। विद्यालयों में दी जाने वाली शिक्षा को इसी कोटि में रखा जा सकता है। शायद यही कारण रहा हो कि रवीन्द्रनाथ टैगौर जैसे महापुरुषों ने विद्यालयों में दी जाने वाली शिक्षा के प्रति कोई रुचि नहीं दिखायी। यही नहीं प्रसिद्ध वैज्ञानिक चार्ल्स डार्विन तथा राबर्ट क्लाइव अपने विद्यालय में मूर्ख समझे जाते थे।

महान् दार्शनिक पेस्टालॉजी ने शिक्षा की परिभाषा इस प्रकार की है। "मनुष्य की स्वाभाविक शक्तियों का प्राकृतिक और प्रगतिशील विकास ही शिक्षा हैं।" जी० एच० टॉमसन ने कहा है कि "किसी व्यक्ति पर उसके व्यवहार विचार और धारणाओं में स्थाई परिवर्तन करने वाले वातावरण का प्रभाव ही शिक्षा है।"

महात्मा गाँधी ने लिखा था "शिक्षा से मेरा तात्पर्य यह है कि बालक या मनुष्यों के शरीर, मन और आत्मा के व्यापक श्रेष्ठ तत्व विकसित कर दिये जाये ।"

अथर्ववेद के अनुसार शिक्षा का अर्थ है "बालक या मनुष्य को इस योग्य बना देना कि उसमें श्रद्धा और मेधा उत्पन्न हो, वह संतति का उत्पादन कर सके । तथा धन आदि अमृत तत्व प्राप्त कर सके ।

उपरोक्त परिभाषाओं के आधार पर यदि यह कहा जाये कि "शिक्षा का अर्थ एक ऐसे सामर्थ्य से है जो किसी भी व्यक्ति देश व समाज के नैतिक, बौद्धिक तथा शारिरिक उत्थान में सक्षम हो", तो कोई अतिशयोक्ति नहीं होगी । अत. 'शिक्षा वह कला है जो किसी भी व्यक्ति समाज या राष्ट्र में निहित बुराइयों को मिटाती हुई उनको विकासोन्मुखी बनाती है ।"

मेरे विचार मे शिक्षा का स्वभाव अपरिवर्तनशील है । इसको सही परिपेक्ष में न तो समझने से ही हम इसके स्वभाव को परिवर्तनशील समझ बैठते हैं । कतिपय विद्वान् शिक्षा व्यवस्था की चर्चा करते हुए शिक्षा व्यवस्था की जगह शिक्षा को ही परिवर्तनशील बताने लगतें है । लेकिन ऐसा उचित नहीं है । यदि कोई शिक्षा है तो उसको सार्वभीम होना चाहिये ।

वर्तमान समय में ऐसी धारणा बन चुकी है कि मात्र पुस्तकीय ज्ञान को ही शिक्षा समझा जाने लगा है । शिक्षक के व्यक्तित्व को ही शिक्षार्थी के सर्वागींण विकास के लिये उत्तरदायी बताया जाता है । वस्तुत: मैं इस विचार से असहमति प्रकट करते हुए इस विचारधारा को एक आवश्यक बुराई समझता हूं । मेरी यह असहमति वर्तमान ही नहीं अपितु उस प्राचीन विचारधारा से भी है जिसके अन्तर्गत भारतीय गुरु (बटु) शिष्य का दाहिना हाथ पकड़ कर पूछते थे—किं नामासि ? (तुम्हारा क्या नाम है ? (और वह कुमार (बटु) कहता था—असौ अहम् भी: (मैं अमुक हूं । पुनः गुरु पूछते थे–कस्य ब्रह्मचारी) तुम किसके ब्रह्मचारी हो ? वह कुमार कहता था "भवत:" (आपका) इस साक्षात्कार के बाद बालक का विद्यालय में प्रवेश हो जाता था और अंत में दीक्षा दिये जाने के बाद गुरु कहते थे कि तुम्हारा और मेरा मन एक हो गया ।" इस प्रकार जीवन पर्यन्त के लिये शिष्य गुरु का सेवक बन जाता था ।

उपरोक्त व्यवस्था के अन्दर शिक्षार्थी के स्वच्छन्द विकाश तथा उसमें नवीन

कल्पनाओं का अभाव ही हरिलक्षित होता हैं। यहाँ यह उल्लेख भी प्रसंगानुकूल ही लगता है कि शिक्षा और विद्या।

प्रबोधन या ज्ञान सस्कार पर्यायवाची या समानार्थी शब्द नहीं है। हम उदाहरण के द्वार इन के—

अन्तर को समझ सकते हैं। सर्कस के हाथी घोडों आदि का अपने "मनुष्य-शिक्षक" के आदर्शा नुसार अनुकरण शिक्षा (Instruction) है, जब कि प्रबोधन शिक्षा से नहीं, बल्कि विद्या से प्राप्त होते हैं। सर्कस के उपरोक्त जानवरों को हम शिक्षा दे सकते हैं, लेकिन रामायण, गीता या ज्योतिष नहीं समझा सकते, क्योंकि दर्शन पुराण आदि तत्व बोध क अंग है। यह विद्या उपदेश अनुभव, अध्ययन और अभ्यास से आती है। इस विद्या का जीवन में समयानुकूल कल्याणकारी व्यवहार ही शिक्षा व्यवस्था।

है। वर्तमान समय में शिक्षा शब्द के व्यापक प्रयोग के कारण हम सभी इस का प्रयोग शिक्षण तथा अध्यापन दोनों के लिये करने लगे हैं।

इन शब्दों (शिक्षा एवं विद्या) पर गहराई से विचार करते हुए हम कह सकते हैं कि वर्तमान समय में विभिन्न शिक्षण संस्थानों में हम शिक्षण कार्य करते हैं अध्यापन कार्य नहीं। यही कारण है कि आज के शिक्षक और शिक्षार्थी मात्र—पुस्तकीय ज्ञान तक ही सीमित रहते हैं। यदि विद्या शब्द की गरिमा को समझते हुए हम अध्ययन अध्यापन के महत्व को भी समझ सकें और इसे व्यावहारिक रूप दे सकें तो मुझें विश्वास है कि हम विभिन्न विद्यालयों में पढ़ती हुई अनुशासन हीनता को काफी सीमा तक समाप्त कर सकते हैं। इस लक्ष्य की प्राप्ति के लिये हमें अपनी शिक्षा व्यवस्था की ओर अधिक ध्यान देना होगा। विद्यार्थियों की वैद्य तथा अवैद्य उपायों से परीक्षा उत्तीर्ण करने की होड़ तथा निर्धारित पाठ्यक्रम के माध्यम से प्रमाण-पत्र प्राप्त करने की दौड़ को समीचीन वनाना होगा। ऐसा करने के लिये हमें शैक्षणिक प्राठ्यक्रम को अधिक मूल्यात्मक एवं समयानुकूल वनाना होगा) तथा शिक्षा व्यवस्था का पुर्नमूल्यांकन करना होगा।

शिक्षा के संदर्भ में जब हम 'मूल्य' शब्द की बात करते हैं तो इस का अर्थ उस लक्ष्य की ओर इशारा करना होता है जिसको प्राप्त कर लेने पर प्रत्येक विद्यार्थी

'सन्तोष का अनुभव करने लगे। कहने का तात्पर्य यह है कि विद्या ग्रहण करने के बाद विद्यार्थी में स्वयं के प्रति देश के प्रति और सम्पूर्ण मानव के प्रति—जागरूकता तथा कर्तव्य–अकर्तव्य का प्रादुर्भाव हो सके। क्योंकि शिक्षा ही नैतिक सामाजिक और आर्थिक सफलताओं की कुंजी है।

किसी भी समाज के सर्वांगीण विकास के लिये "योजनाबद्ध शिक्षा अत्यन्त आवश्यक है। वर्तमान सरकार का इस दिशा में कदम तथा अधिक धन की व्यवस्था सराहनीय है, यह बात अलग है कि इस दिशा में कार्यरत प्रशासनिक तथा शिक्षा शास्त्री किस प्रकार की शैक्षणिक व्यवस्था का प्रावधान करें और इसके लिये आवंटित धनराशि को किस प्रकार से व्यय करें। वर्तमान योजना के अन्तर्गत शिक्षा के लिये अधिक धन आवंटित करने का उद्देश्य शिक्षा को अधिक महत्व देना ही रहा होगा। क्योंकि इस सत्यको छिपाया नहीं जा सकता कि किसी भी समाज की उचित व्यवस्था और उसके चहुर्मुखी विकास के लिये शिक्षा उसकी आवश्यक आवश्यकताओं में अग्रगण्य है। इस प्रकार किसी भी उन्नत समाज के लिये शिक्षा की मौलिक भूमिक को अनदेखा नहीं किया जा सकता। शिक्षा में संचरणशीलता (Transmissibility) के अतिरिक्त भविष्य के लिये सुनहरा आधार तैयार करने की क्षमता भी होती है। किसी भी समाज में क्रान्तिकारी उन्नति लाने का श्रेय शिक्षा या शिक्षाविदों को ही जाता हैं। या यों कहा जाये कि किसी भी समाज को सम्पन्नता की ओर बढ़ाना ही शिक्षा का उद्देश्य होता है हमारे देश में विभिन्न शिक्षा सम्प्रदायों, केन्द्र तथा प्रदेशों और शिक्षाविदों तथा शिक्षार्थियों के मध्य शिक्षा सम्बन्धी व्यवस्थाओं में उचित ताल मेल की कमी के कारण, शिक्षा के क्रान्तिकारी परिणाम नहीं मिल सके हैं। अपने राष्ट्र की उन्नति और एकता के लिये, स्वतन्त्रता के लगभग चालीस वर्षों के अन्तराल में भी हम एक राष्ट्र भाषा नहीं अपना सके हैं। विभिन्न सरकारी विद्यालयों तथा गैर सरकारी विद्यालयों के स्तरों में बहुत बड़ा अन्तर आज भी स्पष्ट दिखायी देता है। पब्लिक स्कूलों से पढ़े हुए बच्चों की अपेक्षा अधिक प्रखर पाये जाते हैं, तथा यही विद्यार्थी अधिकाँश प्रशासनिक तथा अन्य उच्च पदों पर नियुक्त होते हैं। मैं नहीं समझता कि मूल रूप से इन विद्यार्थियों के बुद्धि के स्तर में कोई अन्तर होता है। शायद इसका कारण सरकारी विद्यालयों में पढ़ाने वाले शिक्षकों का अपने कर्तव्य पालन में

अनुदारता ही है। अतः शिक्षा के उचित प्रसार में अध्यापकों की भूमिका को नजर अन्दाज नहीं किया जा सकता।

लेकिन अपने कर्तव्यों के प्रति अनुदारता तथा अकर्मण्यता के लिये केवल शिक्षकों को ही दोष देना समीचीन नहीं होगा, क्योंकि उचित उन्नति के अवसरों, अच्छे वेतन तथा अन्य आवश्यक सुविधाओं के अभाव में शिक्षक ही नहीं कोई भी कर्मचारी अपने कर्तव्य के प्रति उदासीन हो सकता हैं। श्रम की गतिशीलता के माध्यम से इस बात को अच्छी तरह से समझा जा सकता हैं।

विद्यालयों तथा विश्वविद्यालयों द्वारा संचालित परीक्षायें मात्र स्मृति परीक्षा रह गई हैं। और यदि कहा जावे कि परीक्षायें परीक्षा की औपचारिकता या खाना पूर्ति मात्र हैं तो गलत नहीं होगा। उदाहरण के लिये विद्यार्थी को अध्यापक द्वारा कक्षा में लोकतन्त्र या समानता आदि का जो अर्थ समझाया गया, पूछे जाने पर यदि विद्यार्थी अपनी स्मृति से परीक्षा में उसी अर्थ की पुनरावृत्ति कर देता है, या नकल आदि के माध्यम से अध्यापक द्वारा कही गई या पुस्तकों में लिखी बात को लिख देता है तो वह शत प्रतिशत अंक ले जाता है। यही क्रम सदा बना रहता है। यदि प्रारम्भ से ही विद्यार्थी को विश्लेषणात्मक या आलोचनात्मक उत्तर के लिये प्रेरित किया जाये तो हमें इस सन्दर्भ में बहुत सारी नई बातों का पता चल सकता है। नकल जैसी भयानक बीमारी का उपचार भी बहुत आवश्यक है।

शिक्षा पाठ्यक्रम में हमें अपने प्राचान भारतीय मूल्यों, धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष को आवश्यक रूप से सम्मिलित करना चाहिये। मुझे तो ऐसा लगता है कि इन चार पुरूषार्थो में शिक्षा के ही नहीं अपितु आदर्श मानव समाज के लिये आवश्यक सभी मूल्य समाविष्ट हैं। विज्ञान के इस युग में भी इन पुरूषार्थो का शिल्प विज्ञान (Techonology) आदि से विरोध दिखाना अनुचित ही नहीं अदर्शनिक भी है। यहां यह उल्लेखनीय है कि कतिपय विद्वान् शिल्पविज्ञान के साथ धर्म का विरोध दिखाने की कोशिश करते हैं। शायद उन का यह विरोध धर्म को ठीक प्रकार से न समझ सकने के कारण ही हैं। अधिक विस्तार में न जा कर मैं यहाँ केवल यही कहना चाहूंगा कि **'धर्म सार्वभौम'** होता है। कतिपय विचारधाराओं, पन्थों आदि को

'धर्म' समझ लेना न तो व्यक्ति के और नहीं राष्ट्र के हित में हो सकता है। धर्म को समझाने के लिये मनु ने धर्म के निम्न दस लक्षणों का उल्लेख किया है। उनको मध्य नजर करके ही किसी भी विचार या नियम को धर्म की संज्ञा दी जानी चाहिये। इस सन्दर्भ में मनु, व्यास और तुलसी आदि के विचारों पर ध्यान सहज ही चला जाता है।

(धृति क्षमा दमो स्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः।
धीर्विद्या सत्यमक्रोधी दशकं धर्मलक्षणम् ॥)
व्यास जी ने विद्या के विषय में कहा है—
'अष्टादशपुराणेषु व्यासस्य वचन-द्वयम्।
परोपकारः पुण्याय पापाय परपीड़नम् ॥'
**गोस्वामी तुलसीदास** ने भी कहा है :—
"परहित सरिस धरम नहीं भाई।
परपीड़ा सम नहीं अधमाई ॥"

संक्षेप में कहा जा सकता है कि भारतीय महर्षियों के अनुसार मनुष्य की लौकिक चेष्टायें वित्तैषणा, संतानैषणा तथा लोकैषणा के लिये पी होती है। इस के अतिरिक्त कुछ प्रवुद्ध व्यक्ति मोक्षैषणा भी करते हैं।

हमारे देश में शिक्षा के प्रकारों में उपदेश, अध्यापन, शासन, पाठन, प्रबोध, आदेश, निर्देश, नियोग, विधि तथा निषेध प्रमुख रहे हैं। धर्म के अन्तर्गत शिक्षा के ये सभी प्रकार सन्निहित हैं। अतः धर्म नामक पुरूषार्थ को पंथ आदि समझना महान भूल होगी। वास्तविकता तो यह है कि मानव समाज में सार्वभौम धर्म की शिक्षा ही मानव को मानव बनाती है। कहने का तात्पर्य यह है कि वर्तमान शिक्षा पाठ्यक्रम में धर्म, अर्थ, काम, और मोक्ष नामक को पुरूषार्थो को समान रूप से सम्मिलित किया जाना चाहिये लेकिन किसी भी परिस्थिति में पंथ विशेष द्वारा प्रेरित शिक्षा सम्पूर्ण राष्ट्र के हित में नहीं हो सकती है। क्योंकि भारत जैसे धर्म निरपेक्ष राष्ट्र में किसी भी व्यक्ति की धार्मिक स्वतन्त्रता पर अंकुश नहीं लगाया जा सकता।

निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि व्यापक अर्थ में **'समस्त मानव जीवन शिक्षा ही है।'** वे सभी व्यवहार तथा साधन जो मानव ज्ञान की परिधि को पोषित करें, अन्तर्दृष्टि को गम्भीर बनाये तथा सम्पूर्ण मानव जाति के उत्थान के लिये मार्गदर्शन करें, वही शिक्षा के औपचारिक तथा अनौपचारिक रूप हैं। शिक्षा मनुष्य की मौलिक आवश्यकता है। यही कारण है कि "वैदिक काल में धर्माचरण को को ही शिक्षा समझा जाता था।"

एक ज्वलन्त प्रश्न यह भी वे कि शिक्षा कौन दे या वे कौन से गुण हैं जो किसी भी व्यक्ति को योग्य शिक्षक बनाने में सहायक होते हैं। मेरे विचार में किसी भी अध्यापक के व्यक्तित्व का उसके अध्यापन में विशेष योगदान रहता है। उसका व्यक्तित्व आकर्षक, माता के समान प्रेम वर्धक, मित्र के समान विश्वासोत्पादक और कभी-कभी पिता के समान तर्जनशील भी होना चाहिये। इसके अतिरिक्त उसको सुदर्शन, सहानुभूति पूर्ण, विद्वान, आदर्श, सुघड़ एवं उदार होना चाहिये अध्यापक में उपरोक्त गुण इसलिये भी आवश्यक है क्योंकि विद्यार्थी गुरूजनों का अनुकरण करते हैं और इस अनुकरण का मनुष्य जीवन में बहुत बड़ा महत्व है। भगवान श्री कृष्ण ने गीता में कहा है।

यद्यदाचरति श्रेष्ठस्ततदेवेतरो जनः ।
स यत्प्रमाणं कुरूते लोकस्तदनुवर्ततें ।।

किसी भी अध्यापक में इन गुणों को प्रादुर्भाव बहुत सारी परिस्थितियों पर निर्भर करता हें। शिक्षकों को समय-समय पर विचारों का आदान प्रदान करने के लिये देश तथा विदेश में आयोजित होने वाली विचार गोष्ठियों में भाग लेने की सुविधा, पर्याप्त वेतन, प्रशासनिक असुविधाओं से मुक्ति तथा पदोन्नति के अवसर प्रदान किये जाने चाहिये। परीक्षा आदि से उत्पन्न होने वाली आपत्तियों के समय उचित संरक्षण प्रदान किया जाना चाहिये। इन सुविधाओं के अभाव में शिक्षक केवल वेतन मात्र के लिये अपने कर्तव्यों का निर्वाह करेगा जो सम्पूर्ण शिक्षा जगत के लिये दुर्भाग्य पूर्ण ही हो सकता है। वर्तमान शिक्षा के स्वर में क्रमशः गिरावट इसी आघात का परिणाम है। अतः हमें अपनी शिक्षा नीति में प्राचीन भारतीय मूल्यों को समान

रूप से सम्मिलित करना चाहिये। अध्यापकों को उचित सुख सुविधाओं तथा विद्यार्थियों को उच्च शिक्षा के समान अवसर प्रदान किये जाने चाहिये। समाज में कमजोर वर्ग के लोगों को आर्थिक सहायता तथा शिक्षा में उचित आरक्षण मिलना चाहिये। लेकिन यह आरक्षण सुविधा परीक्षा परिणामों या सविल सिर्विस, पुलिस सर्विस या अध्यापकों के पदों की पूर्ति के समय जबरन क्रियान्वित नहीं की जानी चाहिये। ऐसा करने से शिक्षा, प्रशासन तथा अन्य सेवाओं के स्तरों में दिन प्रतिदिन गिरावट की आशंका बनी रहेगी। अर्थात् शिक्षा में प्रवेश के समय आरक्षण तथा आर्थिक सहायता तो कमजोर वर्ग को अवश्य मिलनी चाहिये, लेकिन इन अवसरों को प्राप्त करने के बाद चयन का मापदण्ड सभी वर्गों के लिये समान होना चाहिये।

(डा०यू०एस० विष्ट)
दर्शन विभाग
गुरूकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय
हरिद्वार।

# राष्ट्रीय कान्फ्रेंस

## १६, १७, १८, मई, १९८७ गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार, (उ० प्र०)

## संगोष्ठी

# भर्तृहरि का भाषा दर्शन

भर्तृहरि के भाषा दर्शन को शब्द ब्रह्म मैं या शब्द स्फोट का सिद्धान्त कह सकते हैं। स्फुट् शब्द की मूल ध्वनि परम सत् के आत्मोदगम की अभिव्यंजना में हैं । भाषा के परा और अपरा स्वरूपों का उद्गम, विकास और अर्थ की दृष्टि से उनके अन्तरंग सम्बन्ध की व्याख्या अद्वैत से कुछ भिन्न है । वर्तमान फिनॉमिनॉलॉजिकीत प्रणाली पर यह सम्बन्ध कुछ अधिक स्पष्ट होता है जिसमें नान अभिव्यक्तियों को परम की वास्तविक विविध अभिव्यक्तियों का गौरव प्राप्त है।

स्फोटवाद माना दर्शन सम्प्रदायों में भिन्न प्रकार से ख्यापित हैं किन्तु सारभूत बात यह है कि भाषा की अभिव्यक्ति परम-तत्व के संदर्भ में जीवों में किस प्रकार उद्भूत और अभिव्यक्त होती है। इसके साथ ही मानव जाति में भाषा के विविध स्तर और कार्य, अर्थ की विविधता और एकता के साथ विभिन्न भाषाओं में समझे जाने योग्य रूप में किस प्रकार प्रस्तुत होते हैं, इसकी व्याख्या भी इस सिद्धान्त में निहित हैं।

केन्द्रीय महत्व की बात शब्द ब्रह्म का सिद्धान्त है किस प्रकार सूक्ष्म और मूर्त रूपों में अभिव्यक्त होता है तथा इसका साक्षात्कार अपनी गहनताओं सहित जीवन में चरितार्थ हो सकता हैं। इसमें एक आदेश या निर्देश और निहित है कि आत्मारोपित या आप्त ऋषि द्वारा समाहित शब्द ब्रह्म मनुष्य को अस्तित्व

के उच्च स्तरों की ओर ले जा सकता है । इस सिद्धान्त का यह पक्ष विश्वमंच को एक अपूर्व योगदान है।

शब्द ब्रह्म की अभिव्यक्ति की प्राकृतिक प्रक्रिया और मानव जाति द्वारा इसकी ऊंचाई और गहराई को पाने की वाँछित चेष्टा और उपलब्धि इस सिद्धान्त के दो पक्ष हैं।

इस प्रकार यह तथ्य और मूल्य द्वारा प्राप्तव्य एक विविधायामिक उद्योग है। यह मानव अस्तित्व का तादात्म्य शब्द ब्रह्म से करता हैं और मानवता का औचित्य इस कसौटी से स्थापित करता है कि मनुष्य को उसके शब्द के लिए जीना चाहिए । यह एक संगत प्रगति का राजमार्ग है--तुलसी ने जिसे रघुकुल रीति के रूप में गया हैं—

रघुकुल रीति सदा चलि आई ।
प्राण जाइ पर वचन न जाई ॥

सधन्यवाद,

भवदीया,

१५-४-८७,

डॉ० (कु० अनिल तनेजा,

और-३५, सिविल लाइन्स,
स्वागत भवन के पास,
भरतपुर।

स्नातकोत्तर दर्शन विभाग,
महारानी श्री जया महाविद्यालय,
भरतपुर, (राज०)

# शिक्षा और राजनीति

उदर प्रताप त्रिवेदी,

शिक्षा व्यक्तित्व के उत्स को उजागर करती है और अर्न्तनिहित शक्तियों को विकसित करती है। व्यक्ति की तेजस्विता शिक्षा द्वारा प्रस्फुटित होती है। व्यक्ति ही नहीं, समाज की प्रगति भी शिक्षा पर ही निर्भर है। व्यक्ति की ही भांति समाज भी शिक्षा के माध्यम से अपने अस्तित्व को सुरक्षित रखता हैं, अपने भविष्य को दिशा बोध करता है, प्रतिगामी शक्तियों पर विजय प्राप्त करता है और स्वयं को प्रगति के पथ पर अग्रसर करता हैं। शिक्षा अद्‌भुत शक्तिदायी प्रक्रिया है और मनुष्यत्व में देवत्व का अरोपण करने की इसमें क्षमता विद्यमान है।

किन्तु शिक्षा अपनी शक्ति व क्षमता का स्वतंत्र उपयोग नहीं कर पाती। यह सामाजिक गतिविधियों से असंप्रयुक्त नहीं होती। इस पर सामाजिक-आर्थिक संघात महत्वपूर्ण है और सर्वाधिक महत्वपूर्ण है—राजनीतिक संघात यदि देश की राजनीतिक दशा शिक्षा को उचित स्थान देने के अनुकूल हैं तो शिक्षा अपनी गौरवमयी भूमिका निभायेगी, अन्यथा वह शिक्षित बेरोजगारों की भीड़ बढ़ाने में सहायक होगी।

शिक्षा और राजनीति सगी बहनें हैं। दोनों का अलग रहना कठिन है। किन्तु अब राजनीति अभद्र को वरण कर ले तो शिक्षा को भी क्या बलात् अभ्रद्र को ही अपना लेना चाहिये शिक्षा स्वभावत: नैतिक नियमों का वरण करना चाहती है। "शिक्षा" शब्द से ही नैतिकता की ध्वनि निकलती है। दोनों सगी बहनों के स्वभाव भिन्न है। राजनीति में दर्प है, बक्रता हे, वाह्य शक्ति है तथा शिक्षा में विनय हैं सरलता है और बल है। दोनों एक दूसरे के पूरक हैं। सभ्यता और संस्कृति के विकास के क्रम में शिक्षा ने राजनीति को स्नेह प्रदान किया है और बदले में राजनीति

ने शिक्षा को समुचित आदर दिया है। वशिष्ठ ने रघुकुल नीति को दिशा प्रदान की थी और रघुवंशी राजाओं ने कुलगुरु को उचित सम्मान दिया था। विश्वामित्र ने राम-लक्ष्मण को युद्ध शिक्षा प्रदान की थी और दोनों राजकुमारों ने गुरुदेव की तपस्या को भंग करने वालों को समूल नष्ट कर दिया था। कण्व के आश्रम में गयः तो दुष्यन्त भी था किन्तु उचित मर्यादा के साथ। आचार्य चाणक्य ने भारतीय राजनीति को उचित दिशा प्रदान की तो भारतीय सम्राट चन्द्रगुप्त ने गुरूदेव के आदेशों का अक्षरश: पालन किया। समर्थ गुरु रामदास के प्रति शिवा जी की स्वामी भक्ति उत्कृष्ट थी तो गुरूदेव ने उत्कृष्ट शिक्षा भी प्रदान की।

शिक्षा मनुष्य की व्यक्तिगत और सामाजिक प्रगति हेतु प्राप्त किया जाने वाला प्रयोजन पूर्ण, सचेतन और लाभप्रद अनुभव और ज्ञान है। जिसके फलस्वरूप मनुष्य अपने चारों ओर होने वाले कार्यो में अपनी योग्यता के अनुसार भाग लेता है ऐसी दशा में शिक्षा और राजनीति में सह सम्बन्ध होता है। आज के युग में हरेक देश में विद्यालय के लोग विद्यालय के मामलों में राजनीति के प्रवेश के दुखित नही जान पड़ते, वे समझते हैं कि यदि राजनीति का प्रयोग किया जायेगा तो निश्चय ही उससे शिक्षा के वैयक्तिक एवं सामाजिक उद्देश्यों की प्राप्ति होगी। इसका कारण यह है कि (जे०एस० ब्रुवेकर—माडर्न फिलासफीज़ आफ एजूकेशन पृष्ठ-५१) राजनीति इस अर्थ में समझा जाने पर तिरस्कार का शब्द नहीं है, अपेक्षाकृत यह राजनीतिज्ञता का समानार्थी है। यह नीति शास्त्र का वह पहलू है जो राज्यों के कर्तव्यों के बारे में बताता है। इस अर्थ में शायद साधारण समाज भी मानेगा कि शिक्षा मुश्किल से राजनीति से अलग रह सकती है।' अब तो स्पष्ट है कि राजनीति के इस शुद्ध और उच्च अर्थ में शिक्षा के लिये उसकी आवश्यकता होती है और आज सभी देशों में राज-नीति का सम्बन्ध शिक्षा की नीति, उसके उद्देश्य एवं उसके प्रसाद आदि से होता है। राज्य एवं शासन का कर्तव्य शिक्षा के लिये बहुत माना जाता है। इसका एक प्रमुख कारण यह है कि विद्यालय भावी नागरिकों को प्रशिक्षित करता है, वह उन्हें इस योग्य बनाता है कि वे अपना और समाज का नव निर्माण करें और प्रगति के पथ पर लोगों को बढ़ाते जावें।

शिक्षा और राजनीति के लक्ष्य परस्पर विरोधी नहीं है। व्यक्ति एवं समाज को अधिकाधिक सुख प्रदान करना दोनों का लक्ष्य है। इस दृष्टि से शिक्षा और राज-

नीति की दिशा एक सी ही है। किसी देश के इतिहास में दूर तक चले जाने पर शिक्षा और राजनीति का पारस्परिक सम्बन्ध स्वत: प्रकट हो जाता है और विश्व का वर्तमान तो इसी बात का साक्षी ही है कि जब-जब राजनीतिक क्रान्तियां हुई हैं तब छात्रों एवं शिक्षकों ने उन क्रान्तियों को सफल बनाया है।

छात्रों को राजनीति में भाग लेना चाहिये या नहीं, यह प्रश्न विवादास्पद हो सकता है किन्तु छात्रों को राजनीति का सैद्धान्तिक ज्ञान प्राप्त करना तो आवश्यक ही है। देश के प्रबुद्ध नागरिक बनने के लिए उन्हें राजनीति के नियमों से परिचित होना पड़ता है। विवाद केवल व्यवहारिक राजनीति के इतिहास के पृष्ठ पलटने से ज्ञात होता है कि जब-जब किसी देश में राजनीन्कि क्रान्ति का बिगुल बजा, छात्रों ने कोरे द्रष्टा का काम नहीं किया अपितु उन्होंने क्रान्ति की बागडोर सम्भाल ली। भारत में स्वातंत्रय-संघर्ष के काल में छात्र पीछे नहीं रहे। इंडोनेशिया में छात्रों ने सरकार का तख्ता पलट दिया। यूनान में अभी हाल ही में छात्रों ने ही शासन नीति में परिवर्तन करा दिया। बंगला देश को अस्तित्व में लाने के लिए ढाका विश्वविद्यालय के छात्र-छात्राओं ने अभूतपूर्व योगदान दिया।

राजनीति के प्रभाव स्वरूप लोगों को सामाजिक दृष्टिकोण बदलता है आज भारत जनतत्र हो गया है और यहाँ के लोग उसी ढ़ंग से सोच रहे हैं शिक्षा के क्षेत्र शोध की आवश्यकता राजनीतिज्ञों को मालूम पड़ी और इसका प्रभाव यह हुआ कि केन्द्रीय तथा राज्य शासन की ओर से शोध प्रबन्ध प्रशिक्षण के लिये "केन्द्र एवं प्रयोग-शालायें" खोली गयी शैक्षिक शोध एवं प्रशिक्षण की राष्ट्रीय परिषद् इसी तथ्य का साक्षी है कि राजनीति शिक्षा को दिशा को बदलने में कितनी सशक्त होती है। राज-नीति में जनतंत्र के फैलने से मनुष्य का दृष्टिकोण राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय शिक्षा की ओर गया है आज शिक्षणालय में भिन्न प्रजातियां, राष्ट्रीय पृष्ठ भूमियों, धार्मिक विश्वासों, राजनैतिक दृढ़ताओं और आर्थिक परिस्थितियों वाले छात्र एक साथ उठते बैठते एवं परस्पर आचार-विचार बदलते रहते हैं। आज उच्चता और निम्नता का दृष्टिकोण बिल्कुल दूर हो गया है। जिससे शिक्षा की दिशा बदल गई और "समान शिक्षा' की मांग की गयी। यह राजनीति का विप्लवकारी प्रभाव कहा जायेगा।

अन्त में निष्कर्ष स्वरूप हम यही कह सकते हैं कि छात्र एवं अध्यापक राज-नीति से अलग नहीं रह सकते किन्तु वे राजनीतिक दलों के गुलाम भी नहीं बन

सकते। वे भेड़ नहीं है जो राजनीतिक दलों के गुड़रियो का अनुगमन करें। उन्हें पथ प्रदर्शक, सूत्रधार, क्रान्ति के द्रष्टा तथा समाज के उन्नायक के रूप में कार्य करना है उन्हें राष्ट्र के भाग्य का निर्माता बनता है और राष्ट्र निर्माण के लिये उन्हें विद्यालय महाविद्यालयों एवं विश्वविद्यालयों में उच्चकोटि का सैद्धान्तिक विश्लेषण करना है, चिन्तन मनन करना है, विचार मंथन करना है एवं समाज की बदलती हुई परिस्थितियों के अनुकूल जीवन मूल्यों का सृजन कर का है और यह तभी संभव है कि जब राजनीति स्वार्थ की संकुचित दीवारों को तोड़कर 'परहित'' पर केन्द्रित हो जाये और मन के हाथ में ना चलने वाली कठपुतली न रह कर आत्मा या हृदय का नियन्त्रण स्वीकार कर लें, तो शिक्षा का स्तर पुनः ऊंचा उठ जावेगा और मानव पुनः हर्षोल्लास से नाच उठेगा।

तदर्थ प्रवक्ता,

**आचार्य नरेन्द्र देव**

टीचर्स ट्रेनिंग कालेज,

सीतापुर (उ०प्र०)

# बुद्ध और शंकर का साधन मार्ग

डा० विजयपाल शास्त्री
प्रवक्ता दर्शन विभाग
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

भगवान् बुद्ध और आचार्य शंकर इस विशाल विश्व की ऐसी दो असामान्य विभूतियाँ हैं जिन्होंने इसलोक के निखिल ऐश्वर्य और भोग्य सम्पदा को अचिर स्थायी एवं क्षण भगुंर बताकर नित्य ऐकान्तिक तथा आत्यन्तिक आनन्द की प्राप्ति का मार्ग लोक के समक्ष प्रस्तुत किया। दोनों की साधना पद्धतियां महान् समुन्नत और सेव्य हैं। सम्प्रति दोनों में जो भेदक तत्त्व प्रतीत किया जाता है वह है एक का नास्तिक होना और दूसरे का आस्तिक होना, एक का अनात्मवादी होना और दूसरे का विशुद्ध आत्मवादी होना। शंकर को आचार्य शंकर बनाने में बौद्धों ने प्रमुख भूमिका का निर्वाह किया। बौद्ध दार्शनिकों के तर्क इतने प्रबल तीक्ष्य थे कि उनके समक्ष तत्कालीन आस्तिक दार्शनिक ठहर नहीं पाते थे। तर्क पाटव के बल पर ही—बौद्ध दिग्विजयी कहलाते थे। भारतीय समाज को अनीश्वरवादी होता देख कर और वैदिक धर्म को उच्छिन्न होता देखकर शंकर के पास इस बात के अतिरिक्त और कोई उद्देश्य न था कि बौद्ध धर्म एवं दर्शन का समूल उच्छेद किया जाये। इसके लिये आवश्यक था — बौद्धों के तर्कों की अपेक्षा प्रबलतर तर्कों की प्रभूत राशि। इसीलिये शंकर ने बौद्धों के तर्कों को कुण्ठित करने के लिये अपने तर्कास्त्रों की धारा को और अधिक पैना बनाया। शंकर के तर्क प्रहारों को बौद्ध न सह सके। नास्तिकता के बादल छंट गये। वैदिक सिद्धान्तों की निर्मल ज्योति फिर से जनमानस में जगमागाने लगी। भारत वर्ष में बौद्ध धर्म और उसके दार्शनिक सिद्धान्त समूलशारण विनष्ट हो गये।

आचार्य शंकर का प्रयास निश्चित रूप से सफल रहा, किन्तु इसके साथ ही

एक ऐसी निर्मल और पावन वस्तु भी हमारे हाथ से नष्ट हो गयी जिसका जीवित रहना आवश्यक था। जिस प्रकार किसी अरण्य के झाड़ झंखाड़ों को साफ करते हुए कुछ कल्याणकारी दिव्य औषधियाँ भी अग्नि का ग्रास बन जाती हैं उसी प्रकार शंकर के प्रबल तर्कों के झंझावात की लपेट में आकर बौद्धों के अनीश्वरवाद और अनात्मवाद के साथ ही उनकी निर्मल आचार एवं साधना पद्धति भी केवल कथा के रूप में अवशिष्ट रह गयी। बौद्धों का साधन मार्ग इतना सहनीय पूर्ण एवं कल्याणकारी था कि शंकर भी उससे प्रभावित हुए बिना न रह सके। इसीलिये उन्हें अनेक अवसरों पर प्रच्छन्न बौद्ध होने के आरोप से ग्रस्त होना पड़ा। यहां पर बुद्ध और शंकर की साधना की कतिपय विशेषताओं का विवेचन तुलनात्मक दृष्टि से किया जा रहा है।

अद्वैत तत्त्व के अधिगम के लिये एवं वेदान्त के अध्ययन प्रवेश पाने के लिये जिन आधार भूत आचरणीय तत्वों को साधन-चतुष्टय के रूप में आचार्य शंकर ने उपदिष्ट किया उन्हीं तत्त्वों को बौद्ध दार्शनिक षट् पारमिता के रूप में पहले हा मान्यता दे चुके थे। साधन चतुष्टय के अन्तर्गत आते हैं--नित्यानित्य वस्तु विवेक, इहामुत्रार्थ फल भोग विराग, शमादि षट्क-सम्पत्ति और मुमुक्षुत्व षट् पारमिताएं हैं–दान, शील, क्षान्ति वीर्य ध्यान एवं प्रज्ञा।

पारमिता शब्द का अर्थ है- पूर्णत्व। इसको पाली में पारमी कहा जाता है। सम्यक् सम्बोधि को प्राप्त करने के लिये पारमिता का आचरण नितान्त अनिवार्य है। बुद्ध ने इन्हीं पारमिताओं की सहायता से विविध योनियों में शरीर-धारण करके सम्यक् सम्बोधि की लोकोत्तर सम्पत्ति को प्राप्त किया था। जिस प्रकार किसी गन्तव्य स्थान पर पहुंचने के लिए पथिक को सम्बल की आवश्यकता होती हैं वैसे ही बोधि पद के लाभ के लिये साधक को उक्त षट् पारमिताओं का सम्बल अवश्य ही अर्जित करना होता है।

## १- दान–

अपनी प्रिय से प्रिय वस्तु को भी किसी भेदभाव के बिना सब जीवों को दे देना तथा दान फल की कामना न करना दान पारमिता है। कामना पूर्वक किया गया कोई भी कर्म बन्धकारक होता है। अत. निष्काम दान ही दान पारमिता अर्थात् पूर्ण

